सबघरकेमिलयोंदहैंमिले कबमिट्टी॥ बेटानहिं मान
तहुकुमकरमकीपट्टी॥ घरकीनारीभीगारीदेबतराई॥
मानुपतन० ॥ ८ ॥ तनछीनमलिनमुखबिकलभयो
अतिचारी॥ मरनेसेतौहूडरलगेजोकारी॥ यमदूतखड़े
चहुँओर भयंकरभारी॥ मुसकोंसेलीनाबांधमूसलन-
मारी ॥ लेखींचजीवकोचलेजहाँयमराई ॥ मानुष
तन० ॥ ९ ॥ यमराजकोपकरकहीदुष्टलेआवो ॥
लोहखैंचगर्मकरदेहउसकीचिपकावो ॥ मुद्गरकीमारो
मारजेरबदल्यावो । अतिघोरभयंकरनरकमाहिंछि
रकावो ॥ जीवजन्तुनरककेचंटचंटतनुखाई ॥ मानु
षतन० ॥ १० ॥ रहैंजीवनरकमेंदुखीकहीनहिं जावै॥
करणीकेभोगभोगकहापछतावै॥ फिर भुगतनरक को
चौरासीमें आवैं । देहदेहमेंभटकेजीवकोटिदुखपा
वै ॥ यहिभाँतिदुर्दशाप्राणीकीहोजाई ॥ मानुषतन०
॥११॥हरिविमुखनकीयहदशा होतदोजखमें ॥ जैलाल
रटोनितरामनामहरदममें॥ गुरुपुरुषोत्तमकरयादगर्भम

णघटमें कटजाय आगमनचंदतेराचटपटमें॥ हैतारकमं अयहीवेदश्रुतिगाई॥मानुषतनवारंवारसहजनहिंपाई॥

इति गर्भचिंतामणिसमाप्त ।

# गजल बालमुकुन्दकृत ।

जुबांसे हरघड़ी ऊधो वही प्रीतम निकलता है ॥ कहो जाकर मिलै हमसे नहीं तो दम निकलता है ॥१॥ किया क्या जुल्म यह हमपर कहा करतेथे क्या हमसे॥ वफादार इस जहाँ अन्दर मसलहै कम निकलता है ॥२॥ अरस्तूं और अफलातूं दवा करकरके सबहारे ॥ न हरगिज जख्मका मेरे कहीं मरहमनिकलताहै॥३॥ कहो जाकर जरा ऊधो ये बालकरामकी अर्जी॥ मिलो इकबार फिर वर्ना जिगर बेगम निकलताहै॥ ४ ॥ इति ॥

# आरती संग्रह ।

अथ श्रीगणपतिजीकीआरती ।

श्रीगणेशाय नमः ॥ गणपतिकीसेवामंगलमेवासे

वासेसबविघ्नटरैं ॥ तीनलोकतैंतीसदेवताद्वारखड़े सब अर्जकरैं ॥ टेर ॥ ऋधिसिधि दक्षिणबामविराजै अरुआनंदसोचमरकरैं॥ धूपदीपऔलियाआरतीभक्त खड्याजयकारकरैं॥गणप०॥ १ ॥ गुड़केमोदकभोग लगतहैं मूषकवाहनचढ़ासरैं ॥ सौम्यरूपसेयेगण पतिको विघ्नभाजज्यादूरपरैं ॥ गणप० ॥२॥ भादौं मास औरशुक्लचतुर्थीदिनदोपरापूरपरैं ॥ लियो जन्म गणपतिप्रभुजीसुनिदुर्गामनआनंदभरैं ॥ ग० ॥ ३ ॥ अद्भुतबाजाबज्याइन्द्रकादेववधूजहँ गान करैं ॥ श्रीशंकरकेआनँदउपज्योनामसुन्यासबविघ्नट रैं ॥ ग० ॥ ४ ॥ आनिविधाताबैठेआसनइन्द्रअ प्सरा निरतकरैं ॥ देखवेदब्रह्माजीजाकोविघ्नविनाशक नामधरैं ॥ गण० ॥ ५ ॥ एकदंतगजबदनविनायक त्रिनयनरूपअनूपधरैं ॥ पगथंभासाउदरपुष्टहै देख चंद्रमाहास्यकरैं ॥ गणप० ॥ ६ ॥ दैशरापश्रीचंद्र देवको कलाहीन ततकालकरैं ॥ चौदहलोकमें फिरैं

गणपतीतीनभुवनमेंराज्यकरैं ॥ गण० ॥ ७ ॥ उठ प्रभातजबकरेध्यानकोइताकेकारजसबसरैं ॥गण०॥८॥ गणपतिकीपूजापेला करणीकामसबीनिर्विघ्नसरैं ॥ श्रीपरतापगणपतीजीःकीहाथजोड़करस्तुतिकरैं॥गण पतिकीसेवामंगलमेवा० ॥ ९ ॥

इति श्रीगणपतिजीकीआरतीसमाप्त ।

# अथ लक्ष्मीरमणकी आरती।

जयलक्ष्मीरमणा श्रीजयलक्ष्मीरमणाशरणागत जयशरणेगोवर्द्धनधरणा ॥ टेक ॥ जयजययमुना तटनिकटितप्रगटितपटुवेसा॥ झटपटगोपीकुचजबप टहरनटभेसा ॥ जय० ॥ १ ॥ जयमुरलीरवतरली कृतगोपीलीले ॥ तुवभक्तीमेभवतुव्रजललना मीले ॥ जय० ॥ २ ॥ जयजयभगवन्भगवन् कंसारे ॥ जयगोपीप्रतिपालकबंधो ॥ कीमात्रा तुमशक्तकृष्ण कृपासिंधो ॥ ज० ॥ ४ ॥ जयजयभक्तजननप्रति पालकचिरजीवोजिष्णो ॥मामुद्धर दीनोद्धरधरणीधर

विष्णो ॥ जय० ॥ ५ ॥ जयजय कृष्णस्वामीनिज पदरसगामैं ॥ कुरुकरुणांकुरुकरुणांदाससखारामैं ॥ जयलक्ष्मीरमणा० ॥ ६ ॥

इति लक्ष्मीरमणकी आरती समाप्त।

# अथ श्रीकृष्णजीकी आरती।

आरतियुगलकिशोरकीकीजे ॥ राधेतनमनधन न्योछावरकीजे ॥ रविशशिकोटिवदनकीशोभा ॥ ताहिनिरखिमेरोमनलोभा ॥ आ० ॥ १ ॥ गौरश्याम मुखनिरखतरीजे ॥ प्रभुकोस्वरूपनयनभरिपीजे ॥ आरती०॥२॥ कंचनथालकपूरकीबाती ॥ हरिआये निर्मलभई छाती ॥ आ० ॥ ३ ॥ फूलनकी सेजफूलनगलमाला ॥ रत्नसिंहासनबैठेनँदलाला ॥ आर० ॥४॥ मोरमुकुटकरमुरलीसोहै ॥ नटवरवेषदेखिमन मोहै ॥ आ० ॥ ५ ॥ ओढ्यानीलपीत पटसारी ॥ कुंजविहारीगिरिवरधारी ॥ आरती० ॥ ६ ॥ श्री पुरुषोत्तमगिरिवरधारी ॥ आरतिकरतिसकलब्रजनारी

री॥आरति०॥ ७ ॥ नँदनंदन वृषभानुकिशोरी। परमानँदस्वामीअविचलजोरी॥आरतियुगलकिशोर कीकीजे ॥ तन० ॥ ८ ॥

इति श्रीकृष्णजीकी आरती समाप्त।

# अथ त्रिगुणआरती शिवजीकी।

जयशिवओंकाराहरजैशिवओंकारा ॥ ब्रह्माविष्णु सदाशिवअर्द्धंगीधारा ॥ टेक॥ एकाननचतुरानन पंचाननराजे ॥ हंसासनगरुडासनवृषभासन साजे ॥ जैशि० ॥ १ ॥ दोयभुजचारचतुर्भुजदशभुजतेसोहैं॥ तीनोंरूपनिरखतात्रिभुवनजनमोहै जैशि० ॥ २ ॥ अक्षमालवनमालरुंडमालाधारी ॥चंदनमृगमदचंदा भालेशुभकारी॥जैशि०॥३॥श्वेतांबरपीतांबरबाघंबर अंगे ॥ सनकादिकप्रभुतादिकभूतादिकसंगे ॥ जै शि० ॥ ४ ॥ करमध्येकमंडलुचक्रत्रिशूलधरता ॥ जगकर्ताजगभर्ताजगसंहारकर्ता॥ जैशिव० ॥ ५ ॥ ब्रह्माबिष्णुसदा शिवजानतअविबेका ॥ प्रणवअक्षरनु

मध्येयेतीनोएका ॥ जैशिव० ॥ ६ ॥ त्रिगुणस्वामी जीकीआरतीजोकोइगावै ॥ भणतशिवानन्दस्वामी मनवांछितपावै ॥ जैशिव० ॥ ७ ॥ इतित्रिगुणआ-रतीशिवजीकी समाप्त ॥

# अथ आरती श्रीदुर्गाजीकी।

जैअंबेगोरी मैया जै मंगलमूर्त्ती मैया जैआनन्दकरणी ॥ तुमकोनिशिदिनध्यावतहरब्रह्मा शिवरी॥ टेक ॥ मांगसिंदूरविराजतटीकोमृगमदको ॥ उज्वल सेदोउनैनाचन्द्रवदनीको ॥ जैअंबे ॥ १ ॥ कनक समानकलेवररक्तांबरराजे ॥ रक्तपुष्पगलमालाकंठन परसाजे ॥ जैअंबे० ॥ २ ॥ केहरिवाहनराजतखड्गख प्रधारी ॥ सुरनरमुनिजनसेवततिनकेदुखहारी ॥ जै अम्बे ॥ ३ ॥ काननकुण्डलशोभितनासाअेमोती ॥ कोटिकचन्द्रदिवाकरसमराजतज्योती ॥ जै अम्बे० ॥४॥ शुम्भनिशुम्भविडारेमहिषासुरघाती ॥ धूम्रविलोचन नैना निशिदिनमदमाती ॥ जैअम्बे ॥ ५ ॥

चौंसठयोगनीगावतनृत्यकरतभैरुं ॥ बाजततालमृदंगा और बाजतडमरू ॥ जैअम्बे० ॥ ६॥ भुजाचारं अतिशोभितखड्गखप्पधारी ॥ मनवांछितफलपावत सेवतनरनारी ॥ जैअम्बे० ॥ ७ ॥ कंचनथालविराजतअगरकपुरवाती ॥ श्रीमालकेतुमेंराजतकोटिरतन ज्योती, ॥ जैअंबे० ॥ ८ ॥ दोहा ॥ याअंबेकी आरती, जोकोइनरगावै ॥ भणतशिवानँद स्वामी, सुखसंपतिपावै ॥

इति श्रीदुर्गाजीकी आरती समाप्त ॥

# अथ आरती श्रीलक्ष्मीजीकी ।

जयलक्ष्मीमाताजयलक्ष्मीमाता ॥ तुमकूंनिशिदिनसेवत हरविष्णूधाता ॥ टेक ॥ ब्रह्माणी रुद्राणी कमलातुहिहैजगमाता ॥ सूर्य चन्द्रमाध्यावतनारदऋषिगाता ॥ जय० ॥ १ ॥ दुर्गारूपनिरंजनिसुखसंपतिदाता ॥ जोकोईतुमकूंध्यावतऋधिसिधिधनपाता ॥ जयल० ॥ २ ॥ तूहीहै पाताल बसंतीतूहीं

हैशुभदाता। कर्मप्रभावप्रकाशकजगनिधिसेत्राता॥ जयल० ॥ ३ ॥ जिसघरथारो वासोजाहिमें गुणआता ॥ करनसकैसोइकरलेमन नहिंधडकाता ॥ जयल० ॥४॥ तुमबिनयज्ञ न होवेवस्त्रनहोयराता ॥ खानपानको विभवतुमें विनकुणदाता ॥ जयल० ॥ ५ ॥ शुभगुणसुन्दरयुक्ताक्षीरनिधीजाता ॥ रत्नचतुर्दशतोकंकोइभीनहिं पाता ॥ जयल० ॥ ६॥ याआरतीलक्ष्मीजीकीजोकोइनरगाता ॥ उरआनंद अतिउमँगेपापउतरजाता ॥ जयल० ॥ ७ ॥ स्थिर चरजगतबचावैकर्मप्रेरल्याता ॥ रायप्रतापमैयाकी शुभदृष्टीचाता ॥ जयलक्ष्मीमाताजयलक्ष्मीमाता ॥ तुमकोनिशिदिनसेवतहरविष्णूधाता ॥ ८ ॥

इति श्रीलक्ष्मीजीकीआरती समाप्त।

# अथ सत्यनारायणजीकी आरती

जयलक्ष्मीरमणा श्रीलक्ष्मीरमणा॥ सत्यनारायण स्वामी जनपातकहरणा॥ जय० ॥टेक॥ रत्नजडित

सिंहासन अद्भुतछबिराजे॥ नारदकरतनिराजनघंटा ध्वनिवाजै॥ जयल०॥ १॥ प्रगटभयेकलिकारण द्विजकूंदरशदिया॥ बुड्ढोब्राह्मणबनकैकंचनमहलकिया॥ जय०॥ २॥ दुर्वलभीलकठारोजिनपरकृपा करी॥ चंद्रचूडयकराजाजिनकीविपतिहरी॥ जय० ॥ ३॥ वैश्यमनोरथपायोश्रद्धातजदीनो॥ सोफल भोग्योप्रभुजीफेरस्तुतिकीनो॥ जय०॥ ४॥ भाव भक्तिकेकारणछिनछिनरूपधस्या॥ श्रद्धाधारणकीनीजिनकाकाजसस्या॥ जय०॥ ५॥ ग्वालबाल सँगराजावनमें भक्तिकरी॥ मनवांछितफलदीनोदीन दयालुहरी जय०॥ ६॥ चढ़तप्रसादसवायोकद-लीफलमेवा॥ धूपदीपतुलसीसेराजीसतदेवा॥ जय० ॥ ७॥ श्रीसत्यनारायणजीकीजोआरतीगावै॥ भणतमनसुखसंपतिमनवांछितपावै जय०॥ ८॥

इति श्रीसत्यनारायणजीकीआरतीसमाप्त।



# अथ पार्वतीदेवीकीआरतीप्रारंभ।

जयपार्वतीमाताजयपार्वतीमाता ॥ ब्रह्मसनातनदेवीशुभफलकीदाता ॥ टेक॥ अलिकुलपद्मनिवासीनिजसेवकत्राता ॥ जगजीवनजगदंबाहरिहरगुणगाता ॥ जय० ॥ १ ॥ सिंहजवाहनसाजेलुंकडरहसाथा ॥ देववधूजहँगावतनिरतकरतताथा ॥ जयपा० ॥ २ ॥ सतयुगरूपशीलअतिसुंदरनामसतीकहाता ॥ हेमाचलघरजनमीसखियनसंगराता ॥ जयपा० ॥ ३ ॥ शुंभनिशुम्भबिडारेहेमालयस्थाता ॥ सहस्रभुजातनुधरकेचक्रलियाहाता ॥ जयपा० ॥४॥ सृष्टिरूपतुहिजननीशिवसंगरंगराता ॥ नंदीभृङ्गीवीनवहीपस्यामदमाता ॥ जयपा० ॥ ५ ॥ देवरअरजकरतहममनचितकूंलाता ॥ गावतदेदेतालीमनमेंरंगछाता ॥ जयपा० ॥ ६ ॥ श्रीपरतापआरतीमैयाकीजोकोईनर गाता ॥ स्वर्गसुखीनितरहतासुखसंपतिपाता ॥ जयपा० ॥ ७ ॥

इति पार्वतीजीकीआरती समाप्त।

# अथ आरतीजानकीनाथजीकी।

जयजानकीनाथजयश्रीरघुनाथा ॥ दोउकरजोड़े बिनऊंप्रभुमेरीसुनवाता ॥ टेक ॥ तुमरघुनाथहमारेप्राणपितामाता ॥ तुमहोसुजनसंगातीभक्तिमुक्तिदाता ॥ जय० ॥ १ ॥ चौरासीप्रभुफंदछुटावोमेटो यमयांता ॥ निशिदिनप्रभुमोयराखोअपनेसंगसाथा ॥ जय० ॥२॥ सीतारामलक्ष्मणभरतशत्रुहनसंगचारोभैया ॥ जगमगज्योतिविराजतशोभाअतिलहिया ॥ जय० ॥ ३ ॥ हनुमतनादबजावतनेवरटिमकाता ॥ सुवरणथाल आरतीकरतकौशल्यामाता ॥ जय० ॥४॥ कीटमुकुट करधनुषविराजतशोभाअतिभारी ॥ मनीरामदरशन की आशापलपलबलिहारी ॥ जय० ॥ ५ ॥

इति जानकीनाथकीआरतीसमाप्त ॥

# अथ आरती लक्ष्मणबालाजीकी।

जयबोलोसाधोलक्ष्मणबालाकी ॥ बालाकीवोनंद लालाकी ॥ टेक ॥ दक्षिणदेससवालखपर्वत ॥ जगमग

ज्योतिदिवालाकी ॥ ज० ॥१॥ त्रिपदीमेंसीतारामजी
विराजें ॥ चौकीहनुमतवालाकी ॥ ज० ॥ २ ॥
शेषाचलपरआपविराजो ॥ चौकीहनुमतवालाकी ॥
ज० ॥ ३ ॥ इजयविजयदोउपौरियाविराजें गरीधू-
सनगाराकी ॥ ज० ॥ ४ ॥ ब्रह्माजीकेरथपरकनकसिंहा
सन कलंगीबनीहीरालालकी ॥ ज० ॥ ५ ॥
बृहस्पतिवारजरीकोजामो ॥ ऊपरमोजदुशालाकी ॥
ज० ॥ ६ ॥ शुक्रवारदूधकोन्हावण ॥ मौजबनी मो-
हनमालाकी ॥ ज० ॥ ७ ॥ देशदेशकेयात्रीआवें ॥
मारपड़ैम्रृगछालाकी ॥ ज० ॥ ८ ॥ आशानंदगरी
बतुम्हारे ॥ पतिराखोवोकंठीमालाकी ॥ ज० ॥ ९ ॥
जयबोलोसाधोलक्ष्मणबालाकी ॥ बालाकीवोनंदला-
लाकी ॥ हरिहरिदशरथसुतनंदलालाकी ॥ हरिहरि
परदेशां रखवाला की ॥ हरिहरि घाटबाट रखवाला
की ॥ ज० ॥ १० ॥ इति ॥

—:*:—

# अथ आरती श्रीराधावरकी ।

आरतिराधावरकी कीजै ॥ युगलस्वरूपनयनभर पीजै ॥ टेक॥ रत्नजटितहाटककी आरति सुरभीघृत सुगंधमनभावति, करसरोजसे मातउतारतिपुष्पवृष्टि अमृतरसभीजै ॥ आरति० ॥ इति ॥

# अथ आरतीश्रीरामचन्द्रजीकी ।

आरतिकरतजनककरजोरे ॥ बड़ेभाग्यरामजीआये घरमोरे ॥ टेक ॥ सीतास्वयंबरधनुषचढ़ायो ॥ सब भूपनकोगर्वनवायो ॥ आ० ॥ १ ॥ तोड़ेधनुषकिये दोयटुकड़ा ॥ रघुकुलहर्षरावणहोइशंका ॥ आ० ॥२॥ आइयोसीतासंगसहेली ॥ हरषनिरखवरमालामेली ॥ आ० ॥ ३ ॥ गजमोतिनकोचौकपुरायो ॥ राजाजनकघरमंगलगायो ॥आ०॥४ ॥ कंचनथारकपूरकी वाती ॥ सुरनरमुनिहरिकेआयेबराती ॥ आ०॥५॥ राजादशरथऔरजनकवैदेही ॥ भरतशत्रुहनपरमसने

ही ॥ आ० ॥ ६ ॥ धनिधनिरामलक्ष्मणदोउभाई। धनि दशरथकौशल्यामाई ॥ आ० ॥ ७ ॥ मिथिलापुरमेंबजतबधाई ॥ दास मुरारीकी आरतिगाई ॥ आ० ॥ ८ ॥

इति रामचंद्रजीकीआरती समाप्त।

# अथ शिवजीकी आरती प्रारम्भ।

शीशगंगअर्द्धंगपार्वतीसदाविराजतकैलासी ॥ नंदीभृङ्गीनृत्यकरतहैंगुणभक्तनशिवकीदासी ॥ १ ॥ शीतलमंदसुगन्धपवनबहेबैठेहैंशिवअविनासी ॥ करतगानगन्धर्वसप्तसुररागरागिनीअतिगासी ॥ २ ॥ यक्षरक्षभैरवजहंडोलतबोलतहैंवनकेवासी ॥ कोयलशब्दसुनावतसुंदरभँवरकरतहैंगुंजासी ॥ ३ ॥ कल्पद्रुमअरुपारिजाततरुलागरहेहैंलक्षासी । कामधेनुकोटिकजुहडोलतकरतफिरतहैंभिक्षासी ॥ ४ ॥ सूर्यकांतसमपर्वतशोभित चंद्रकांतभवमीवासी ॥ छहोऋतूनितगलतरहतहैंपुष्पचढ़तहैंवर्षासी ॥ ५ ॥ देवमुनिजन

कीभीड़पड़तहैं निगम रहतजोनितगासी ॥ ब्रह्माबि-
ष्णुजाकोध्यानधरतहैंकछु शिवहमकोफरमासी ॥६॥
ऋद्धिसिद्धिकेदाताशंकरसदा अनंदितसुखरासी ॥
जिनकोसुमिरनसेवाकरताटूटजाययमकीफांसी ॥ ७॥
त्रिशूलधरजीकोध्याननिरंतरमनलगायकरजोगासी ॥
दूरकरोबिपताशिवतनकीजन्मजन्मशिवपदपासी ॥८॥
कैलासी काशी केवासी अविनाशीमेरीसुधलीज्यो
सेवक जान सदा चरणनको अपनो जान दरशदी
ज्यो ॥९॥ तुमतोप्रभुजीसदासयाने अवगुणमेरे सब
ढकियो ॥ सबअपराधक्षमाकर शंकरकिंकरकी बिनती
सुनियो ॥१०॥ इति शिवजीकी आरतीसमाप्त ॥

# अथ पुनः आरतीशिवजीकी ।

जैजैहेशिवपरंपराक्रमओंकारेश्वरतुवशरणं ॥ नमा
मिशंकरभवानिशंकरहरहरशंकरतुवशरणं ॥टेर ॥दश
भुजमंडनपंचबदनशिवत्रिनयनशोभित शिवसुखना ॥
जटाजूटशिरमुकुटविराजै श्रवणेकुंडलअतिरमणं ॥ जै

जैहे० ॥ १ ॥ ललाटचमकत रजनी नायकपन्नग भूपणगौरीशा ॥ त्रिशूलअंकुशगणपतिशोभाडमरू बाजतध्वनिमधुरा ॥ जैजै० ॥ २ ॥ भस्मविलेपनस र्वाङ्गेशिवनन्दीवाहनअतिरमणा ॥ वामांगेगिरि जाहैविराजत घंटानादिकधुनिमधुरा ॥ जैजै० ॥ ३ ॥ गजचर्मांवरवाघंवरहरकपाल मालगंगेशा ॥ पंचवद नपरगणपतिशोभापृष्टेगिरिपतिज्वालेशा ॥जैजैहे०॥ ॥ ४ ॥ सिद्धेश्वरममलेश्वरशंकरकपिरेश्वरश्रीकोटे शा ॥ कपिलासंगम निर्मलजलहैकोटीतीरथभयहर णा ॥ जैजैहे० ॥ ५ ॥ नर्मदाकावेरीजलसंगममध्ये शोभितगिरिशिखरा ॥ इंद्रादिकपतिसुरपति सेवितरं भाआदिकध्वनिमधुरा ॥ जैजैहे० ॥ ६ ॥ मंगल मूर्तिप्रणवाष्टकशिवअद्भुत शोभामृडभवनं ॥ सनका दिकमुनिकरते स्तोत्रं मनवांछितशिवभयहरणं ॥ जैजैहे०॥ ७ ॥प्रणवाष्टकपदध्यायजनेश्वररचयतिवि मलंप्रणवाष्टं ॥ तवकृपयात्रिगुणात्मा शिवजीपतित

तनपावनभयहरणं ॥ जैजैहे० ॥८॥ शिवजीकी आरती समाप्त ॥

# अथ पुनः आरती शिवजीकी।

दर्शनदेवोसदाशिवशंभूभक्तवत्सलतेरानामहवे ॥ मस्तकतेरेचन्द्रविराजैशीशमध्येगंगहवे॥ टेर ॥ नाथ हाथलियेडमरू बजावेभुजंगहृदयपरसाजहवे । तीन कोटिसवालक्षहजारेगणतेरेसन्मुखनाचहवे ॥ दर्श० ॥ १ ॥ हाथत्रिशूललियाभोलेशंभू वामांगगौरीसाजहवे ॥ भस्मरमावतअंगतूसारेगलेरुंडमालाराजहवे ॥ द० ॥ २ ॥ कोउत्रिवंकेकोउअंगलंवे काहुके वसनउघारेहवे ॥ काहुकेकेशवनेअतिपीरे रक्तरंगको उकालेहवे ॥ दर्शन० ॥ ३ ॥ आसन तेराकैलास विराजतलहरीलीगंगाराजहवे॥ भांगधतूरोसदारहैखा तातलबाघंबरसाजहवे दर्शन० ॥ ४ ॥ नारदइंद्रदेव सबदानवआरतीतेरोगावहवे ॥ असीहिमानुषगासु नेजेमनवांछितफलपावहवे ॥ दर्शन० ॥ ५ ॥

रूपकहैकरजोरसदाशिवमोरेमनोरथकीजेहवे ॥ गुरु चरणोंमेंप्रीतिरहोनितवचनसफलमेराकीजेहवे ॥ ६ ॥ दर्शनदेवोस० ॥ इति श्रीशिवजीकी आ० समाप्त ॥

# अथ आरतीशिवजीकी।

कैलासीकाशीकेवासीअबिनाशीमेरीसुधिलीजे ॥ सेवकशरणसदाचरणनकोअपनोजानिकृपाकीजे॥ अ-भयदानदीजेप्रभुमोरेसकलसृष्टिकेहितकारी ॥ भोले नाथतुमभक्तनिरंजनभवभंजनभवशुभकारी॥दीनदया लुकृपालकालरिपु अलखनिरंजनशिवयोगी ॥ मंगल रूपअनूपछबीलेअखिलभुवनकेतुमभोगी ॥ बांवोअं-गरंगरसभीनोउमावदनकीछबिन्यारी ॥ भोलेनाथ० ॥ १ ॥ असुरनिकंदनसबदुखभंजनबेदबखानेजगजा ने ॥ रुंडमालगलव्यालभालशशिनीलकंठलियामन माने॥गंगाधरत्रिशूलधरविषधरबाघंवरधरगिरिधारी॥ भोले० ॥ २ ॥ योभवसागरअतिअगाधहैपारउतर कैसेसूजे॥यामेंग्राहमगरबहुकच्छपयेमारगकैसेसूजे॥

नामतुम्हरोनौकानिर्मलतुमकेवटशिवअधिकारी ॥ भो
लेना० ॥ ३ ॥ मैंजानूंतुमनिपटसयानेअवगुणमेरेस-
वढकियो ॥ सबअपराधक्षमाकरशंकरकिंकरकीविन
तीसुनियो ॥ तुमतोजगकेकल्पतरुहोमैंहौंप्राणीसंसा-
री ॥ भोलेना० ॥ ४ ॥ कामक्रोधयोमहाअपरबलइन
सेमेरोबसनाई ॥ लोभमोहयोंसंगनहिंछांडेआनदेत
नहिंतुमताई ॥ क्षुधातृषानितलगीरहतहैताऊपरतृष्णा
भारी ॥ भोलेना० ॥ ५ ॥ तुमहीशिवजीकर्त्ताहर्त्ता
तुमहींयुगकेरखवारे ॥ तुमहींगगनमगनपुनिपृथिवी
पर्वतपुत्रीकेप्यारे ॥ तुमहींपवनहुतासनशिवजीतुमहीं
दिनकरशशिहारे ॥ भोलेना० ॥ ६ ॥ पशुपतिअज
रअमरअमरेश्वर योगेश्वरशिवगोस्वामी ॥ वृषभारूढ़
गूढ़गुरुगिरिपतिगिरिजावल्लभनिष्कामी ॥ शोभासा
गररूपउजागरगावतहैंसबनरनारी ॥ भोले० ॥ ७ ॥
महादेवदेवनकेअधिपतिफणिपतिभूषणअतिसाजे ॥
दीप्तलिलाटलालदोउलोचनजिनकेउरतेदुखभाजे ॥

परमपुनीतपुनीतपुरातनमहिमात्रिभुवनविस्तारी॥भो
लेना० ॥ ८ ॥ ब्रह्माविष्णुमहेशशेषमुनिनारदआदि
करतसेवा ॥ जिनकीइच्छापूरणकीन्हीनाथसनातनहर
देवा ॥ भक्तिमुक्तिकेदाताशंकरसदानिरंतरसुखराशी
भोलेना० ॥ ९ ॥ महिमाइष्टमहेश्वरजीकीसिखेसुनेजे
नितगावें ॥ अष्टसिद्धिनौनिधिसुखसंपतिस्वामिभक्ति
मुक्तीपावें ॥ श्रीअहिभूषणप्रसन्नहोयकरकृपाकरोशिव
त्रिपुरारी ॥ भोलेना० ॥ १० ॥

# अथ आरती श्रीदुर्गाजीकी ।

मंगलकीसेवासुनमेरीदेवाहाथजोड़तेरे द्वारखड़े ।
पानसुपारीध्वजानारियल लेज्वालातेरेभेंटधरे ॥ सुण
जगदंबेनकरविलंबेदीननकाभंडारभरे॥संतनप्रतिपाल
सदाखुस्यालीजैकालीकल्याणकरे ॥ टेर ॥ बुद्धिबि
धातातूजगमातामेराकारजसिद्धकरे ॥ चरणकमलका
लियाआसराशरणतुम्हारीआनपरे ॥ जबजबभीड़प
ड़ेभक्तनपरतबतबआयसहायकरे ॥ संतन० ॥ १ ॥

बारबारतैंसबजगमोह्योतरुणीरूपअनूपधरे॥ माताहो
करपुत्रखिलावेकहींभारज्याभोगकरे ॥ संतन०॥२॥
संतनसुखदाई सदासहाईसंतखड़ेजयकारकरे॥ ब्रह्मा
बिष्णु महेशसहसफण लियेभेंटतेरेद्वारखड़े ॥अटल
सिंहासनबैठीमाताशिरसोनेकाछत्रफिरे ॥ संत० ॥
॥ ३ ॥ वारशनिश्चरकुंकुमवरणोजबलुकुंड परहुकुमक
रे॥खड्गखप्रत्रिशूलहाथलियारक्तबीजकूं भस्मकरे॥
शुंभनिशुंभकूंक्षणमोमारोमहिषासुरकूं पकड़दला ॥
संतन० ॥ ४ ॥ आदितवारआदकोवीराजनअ
पनेकोकष्टहरे॥कोपहोयकरदानोमारे चंडमुंडसबचूर
करे ॥ जबतुमदेखोदयारूपहोयपलमें संकटदूरकरे ॥
संत० ॥५॥ सौमस्वभावधरय्योमेरीमाता जनकी
अरजकबूलकरे॥ सिंहपीठपरचढ़ीभवानी अटलभवन
मेंराज्यकरे ॥ दर्शनपावेंमंगलगावें सिद्धसाधतेरेभे
टधरे ॥ सं० ॥ ६ ॥ ब्रह्मावेदपढ़ैतेरेद्वारेशिवशंकर
जीध्यानधरे॥ इंद्रकृष्णतेरोकरैंआरतीचमरकुबेरडुला

यरहे ॥ जयजयजननीजय मातुभवानीअटलभवनमें राज करे ॥ संतन० ॥७॥

इति श्रीदुर्गाजीकोआरती समाप्त।

# अथ पुनःआरतीदुर्गाजीकीप्रारंभ।

सुनमेरी देवीपर्वतवासिनितेरापारनपाया॥ टेक॥ पानसुपारीध्वजानारियल तेरीभेंटचढाया ॥ सुन० ॥ १ ॥ सुवाचोलातेरेअंगबिराजे ॥ केसरतिलक लगाया ॥ सुन० ॥ २ ॥ ब्रह्मावेदपढ़ेतेरे द्वारे शङ्कर ध्यानलगाया ॥ सुन० ॥ ३ ॥ नंगेपगतेरेअकबर आया ॥ सोनेकाछत्रचढ़ाया ॥ सुन० ॥ ४ ॥ उँच उँचपर्वतवएयोदिवालो ॥ नीचेशहरबसाया॥ सुन० ॥ ५ ॥ कलियुगद्वापरत्रेतामध्ये ॥ कलियुगराजस वाया ॥ सुन० ॥ ६ ॥ धूपदीप नैवेद्यआरती ॥ मोहनभोग लगाया ॥ सुन० ॥ ७ ॥ धानूभगतमै यातेरागुणगाया॥ मनवांछितफलपाया॥ सुन० ॥८॥

इति श्रीआरतीदुर्गाजीकी समाप्त।

# अथ बजरङ्गबालकी आरती।

जाकेबलसेगिरिवरकंपै ॥ देवपिशाचनिकटन हिंझंपै ॥ आरतीकीजैहनुमानललाकी ॥ दुष्टदलन रघुनाथकलाकी ॥ टेक ॥ लंकासेकोटसमुद्रसी खाई ॥ जातपवनसुतवारनलाई ॥ १ ॥ आर० ॥ दैवीडारघुनाथपठाये ॥ लंकाजारिसियासुधिल्या ये ॥ आर० ॥ २ ॥ जगमगजोतिअवधपुरराजा । घंटातालपखाउजबाजा ॥ आर० ॥ ३ ॥ शक्ती बाणलगोलक्ष्मणको ॥ आनसजीवनलपणजि वाये ॥ आर० ॥४॥ पैठपताल तोड़यमकातर ॥ अ- हिरावणकोभुजाउखाड़े ॥ अ० ॥ ५ ॥ आरतिकी जेजैसीतैसी ध्रुवप्रह्लादविभीषणजैसी ॥ आर० ॥६॥ सुरनरमुनिजनआरतिउतारे ॥ जेजेजैकपिराजउचारे॥ आ० ॥ ७ ॥ कंचनथालकपूरसुहाई ॥ आरतिकरत अंजनीमाई ॥ आर० ॥ ८ ॥ बांईभुजासेअसुरसंहा रे ॥ दहिनीभुजसुरसंतउधारे॥ आर० ॥ ९ ॥ लंक

मजारअसुरसबमारे ॥ राजारामजीकेकारजसारे ॥ आर० ॥ १० ॥ अंजनिपुत्रमहाबलदायक ॥ देवसंतकेसदासहायक ॥ आर० ॥ ११ ॥ लंकविध्वंसनसियारघुराई ॥ तुलसिदासकपिआरतीगाई ॥ १२ ॥ आर० ॥ जोहनुमानजीकीआरतिगावै ॥ बसि वैकुंठबहुरिनहिंआवै ॥ इतिआरतीहनुमानजीकीसमाप्त ॥

# अथ आरतीजगन्नाथजीकी ।

आरतीश्रीजगन्नाथमंगलाकरी ॥ परसतचरणारविन्दआपदाहरी ॥ निरखतमुखारविन्दआपदाहरी ॥ कंचनमनधूपध्यानज्योतिजगमगी ॥ अगिकुण्डलाघिरतपावपावसाथरी ॥ आर० ॥ १ ॥ दमनद्वारेठाढ़ेरोहिणीखड़ी ॥ मार्कंडेश्वेतगंगाआनकभरी ॥ आर० ॥ २ ॥ गरुड़खंभसिंहपौरयात्राजुड़ी ॥ यात्राकीभीड़बहुतवेतकीघड़ी ॥ आर० ॥ ३ ॥ सुरनरमुनिद्वारेखड़ेब्रह्मावेदउचरी ॥ धन्यधन्यसूरश्यामआजकीघड़ी ॥ आर० ॥ ४ ॥ इति ॥

# अथ आरती रामचन्द्रजीकी ।

आरती कीजै राजा रामचंद्रजीकी ॥ हरि हरि दुष्ट दलन सीतापतिजीकी ॥ टेक ॥ पहिली आरति पुष्पकीमाला ॥ कालीनागनाथ लाये गोपाला ॥ ॥ १ ॥ दूसरी आरती देवकिनंदन ॥ भक्तउधारन कंसनिकंदन ॥ २ ॥ तिसरी आरती त्रिभुवन मोहै। रत्नसिंहासन सीतारामको सोहै ॥ ३ ॥ चौथी आरति चहुंयुग पूजा । देवनिरंजन स्वामी और न दूजा॥

# पुनः आरती श्रीरामचन्द्रजीकी।

सखी आरती करी रसप्रेमभरी ॥ सिया रघुवर जी को शृंगारकरी ॥ टेक ॥ मणिमय थार सखिन कर राजैं बाती रवि शशिद्युति निदरी॥ १ ॥ बाजतहैं भेरी निसान दुंदुभी शंख झांझ करताल घरी ॥ २ ॥ नाचत गानकरतहैं सखि थेइ थेइ सुमन लाल मणि होत झरी॥ ३ ॥ रामचरण सिय राम रूप लखि आनँद उर रससिंधु भरी ॥ ४ ॥ इति ॥

॥ ४ ॥ पंचमी आरति रामजीको भावै । रामजीको यश नामदेवजी गावै ॥ ५ ॥

# आरती श्रीवेङ्कटेशजीकी ।

श्रीमच्छेषशैलवासं नीराजयेश्रीनिवासम् ॥

आतःस्वपदपद्मदासं ॥ नीरदभव्यदिव्यभासं ॥ नी०॥ विभ्राणंशतरविप्रतिभटं ॥ हरिखचित चामीकरमुकुटं॥ भृंगप्रभकुटिलालकजालं॥केसरमृगमदतिलकितभालं॥ भ्रूविभ्रमकृतकार्मुकयजनं॥इंदीवरदलविशालनयनं तिलकुसुमप्रतिमोत्तमनासं॥बिंबविडंबकृताधरवासंस्निग्धामलतल गंडमंडलं॥कर्णयुगार्पितमकरकुंडलम्॥शारदचंद्रमनोहरवदनं॥ कुंदसुन्दरप्रभाग्ररदनं ॥ स्वजनानुग्रहशुचिमंदहासं ॥ नीराजये श्रीनिवासं ॥ १ ॥

कंबुकंठमतिपीनस्कंधं ॥ दृगगोचरजत्रुस्थलबंधं ॥ चंदनचर्चितविशालबाहुं । अभयवरारिदरायुधबाहुं ॥ धृतकनकांगदकटक तोरणं । विदलतहरिकणप्रभनखरं ॥ श्रीवत्सश्रीहृदयकपाटं ॥ विद्युतिपञ्जरचित्रित

शाटं ॥ उरः पीठलुठदुरुतरहारं ॥ त्रिवलिबंधुरितकुं दिलजठरं ॥ पारिजातनवसुमनोमालं ॥ नाभिजातचतुराननबालं ॥ कटितटसुघटितपीतपटन्यासं ॥ नीराजये० ॥ २ ॥ सौरभलुभ्यद्भ्रमरकदंबं ॥ मणिशृंखलपरिरंभिनितंबं ॥ परमरुचिरपीवरोरुबंधं ॥ रम्यजानुमतिपेशलजंघं ॥ बलयकलितघनकनकतोरणं ॥ मंजुमंजुसिंजाननूपरं ॥ मृदुलपार्ष्णिसर जांगुलितरणम् ॥ दुस्तरतरभवसागतरणं विलसन्नखमणिपूर्णचंद्रिकं ॥ निरस्तवनितानादितंद्रिकं ॥ श्रीभूदेवीचमरवीजितं । नारदसुखसनकादिपूजितम् ॥ पंतविठ्ठलत्रासगणग्रासं ॥ नीराजयेश्रीनिवासम् ॥ ३ ॥

# अथ रघुनाथजीकी आरती ।

आज़ बनी छबि भारी श्रीराघवजीकी ॥ टेक ॥ सहित जानकी रत्नसिंहासन राजत अवध विहारी ॥ १ ॥ रविशशि कोटिदेखि छबि लाजे तिलक पटल द्युतिकारी ॥ वदन मयंक ताप त्रयमोचन

मंद हासरसन्यारी ॥ २ ॥ वांये अंग जानकीजी सोहैं हनुमत आज्ञाकारी। गौरी श्याम सुन्दर तनु सोहैं चंद्रवदन उजियारी॥ ३ ॥ रत्नजटित आभूषण सोहैं मोतिनकी छवि न्यारी ॥ कीट मुकुट मकराकृत कुंडल औ वनमाल सोहारी ॥ ४ ॥ बाहु विशाल विभूषण सुन्दर करगहि सारँगधारी॥ कटिपर पीत वसनकी शोभा मोहत मदननिहारी ॥ ॥ ५ ॥ मुनिजन चरणसरोरुह सेवत ध्यान धरत त्रिपुरारी॥ चतुरसखी मिलिकरत आरती सज कंचनकीथारी ॥ ६ ॥ रामसेवक जय ध्वनि उचरत गावत पुर नर नारी॥ मातुकौशिलाकरैआरती तुलसिदास बलिहारी ॥ ७ ॥

इति आरतीसंग्रह समाप्त।

# अथ रामजीकी गौरी।

जानकीजीवनकी बलि जैहौं॥टेक॥चितकहैरामसियापदपरिहरि अब न कहूँचलिजैहौं॥ १ ॥उपजी

उर प्रतीति प्रति सपने हरिपद विमुख न ह्वैहौं ॥
मनसमेत यह तनकेबासी यही सिखावनदैहों ॥२॥
श्रवणंन और कथा नहिं सुनिहौं रसना और न गैहौं ॥ रोकिहौंनयनविलोकत औरहिं शीश ईशपद नैहों ॥ ३ ॥ नातो नेह राम से करि सब नाता नेह निबैहों ॥ यह छरभार ताहिको तुलसी जगतकोदास कहैहों ॥ ४ ॥ इति ॥

## राग गौरी।

अयोध्या राजत भूमिकन की ॥ टेक ॥ रंगभूमि राजतरघुनन्दन संगलिये सुता जनककी॥ रविशशि कोटि उदित हम देखें जोड़ी बनीहै जनककी ॥१॥
रघुबर लक्ष्मणभरत शत्रुहन सन्मुख हैंहनुमानबलीकी मातकौशिला करत आरतीजय जयश्रीरघुबरकी ॥२॥
ठुमुकि ठुमुकि महलनमें बिहरत झुमक झुमक नूपुर की ॥ कृपानिवाज कहांलगि बरणौं महिमा अवध नगरकी ॥ ३ ॥

## राग गौरी।

बोलत मधुरी रघुवर बानी ॥ टेक ॥ क्रीट मुकुट मकराकृत कुण्डल छबि नहिं जात बखानी ॥ हम सरयू जल भरन जात रही बाव रामरस सानी॥१॥ बाणकमानभृकुटिके लोचन मारत तकि तकि तानी॥ घूंघुट मेरो छूटगयोहै लाजछोड़ि मुसुकानी ॥ २॥ अमरनारिनरमिले अवधके ये सब फिरतहैं सानी॥ लोग कुटुंब अब मोहिं नहिं भावै दशरथसुत रस सानी ॥३॥ रघुवर लक्ष्मण भरत शत्रुहन दशरथ राजदुलारी ॥ राम सखी कौशलपुर जीवन रघुवर हाथ बिकानी ॥ ४ ॥

## अथ देवीअष्टकप्रारम्भ।

ना कछु मन्त्र न यन्त्र ना अहै सुप्रार्थना ॥ ध्यान ज्ञान यज्ञ जाप साधना नहीं घना॥ नाअहै सुशक्तिभक्तिना तुम्हार थापना ॥ त्राहि मातु अम्ब

मोहिं नाहिं और कामना ॥ १ ॥ नाविधी न अर्थ धर्म ज्ञान ना सुवासना॥सर्व पूज्य पाप पद्म राखती कृपाघना ॥ होतमांकुपुत्र अत्रकापिना सुनी कुमां ॥ २ ॥ अत्र मां जगत्र बीच पुत्रअनेक आपके ॥ मैं न काजकारि देव पुत्र माय बापके ॥त्याग मोर नांहिं रुष्ट मातयों कथंजना ॥ होत मा कुपुत्र अत्रकापिना सुनी कुमां ॥ ३ ॥ कामना नकीन जासु मातु शक्ति पाइहौं ॥ द्रव्यनादियाकछूषमएड जासुलाइहौं लाज होत शोचि आप जो दयाकरी घना ॥होतमांकुपुत्र अत्र कापिना सुनी कुमां॥ ४ ॥ भस्म तो चिता कुलेप लेपते सदारहैं ॥ विकख का अहार हार सर्प्पको गले गहैं ॥ भूत प्रेत साथ विकराल जो जटा गहैं ॥ आपके पति भयेजगत्रके पती अहैं ॥ ५ ॥ ज्ञानना मृगाक्षि भोग मोहिमा सुहावता ॥ मोक्षना चहूं न वित्त चित्तको लुभावता ॥ प्रार्थना यही भवानि शम्भुरानि जप्यते ॥ बीतिजा

हु जन्म मोर हे महेशि जप्पते ॥६॥ दुःखके भये
करौं अराधना महेश्वरी ॥ नागनौ शठत्व जौ भिवा
तयान ह्वै खरी ॥ बालभूखपाइके करै पुकार मातुमां॥
होतमा कुपुत्र अत्र कापिनसुनी कुमा ॥ ७ ॥ अत्र
क्या विचित्र अम्ब जो करौ कृपा घनी॥ जो करै
अनेकदोष बालना तजैजनी ॥ पातकी कुपुत्र दोष
आशुहीक्षमे खुमां। होतमां कुपुत्र कापिना सुनी
कुमा ॥८॥ देवि देवि अप्पराध भंजनं स्तनं महत् ॥
कीन्ह अष्टपद्य देवि प्रार्थना भरीलसत् ॥जोपढ़ै सुनै
सुभक्ति मुक्तिसोलहै वृहत् ॥ यों विचारिके कृपा
विहारि नम्रह्वैकहत् ॥ ९ ॥

इति देवीअष्टकसमाप्तम्।

# अथ रुद्राष्टकप्रारम्भः।

छन्दभुजंगप्रयात ॥ नमामीशमीशाननिर्वाणरूपम्॥वि
भुंव्यापकंब्रह्मवेदस्वरूपम्॥अजंनिर्गुणंनिर्विकल्पंनिरीह
म्॥चिदाकारमाकाशवासंभजेहम्॥१॥निराकारमोकारमूलं

तुरीयम्। गिराज्ञानगोतीतमीशंगिरीशम्। करालंमहा
कालकालंकृपालम्॥ गुणागारसंसारपारंनतोहम्॥२॥
तुषाराद्रिसंकाशगौरंगभीरम्॥ मनोभूतकोटिप्रभाश्री
शरीरम्॥ स्फुरन्मौलिकल्लोलिनीचारुगंगा॥लसद्भा
लबालेंदुकंठे भुजंगा॥ ३॥ चलत्कुंडलंभ्रूसुनेत्रंवि
शालम्॥ प्रसन्नाननंनीलकंठंदयालुम्॥ मृगाधीश
चर्माम्बरंमुण्डमालम्॥ प्रियंशंकरंसर्वनाथंभजामि
॥ ४॥ प्रचंडंप्रकृष्टंप्रगल्भंनरेशम्॥ अखंडंअजं
भानुकोटिप्रकाशम्॥ त्रिशूलारिनिर्मूलनंशूलपाणिं॥
भजेहंभवानीपतिंभावगम्यम्॥ ५॥ कलातीतकल्या
णकल्पांतकारिम्॥ सदासज्जनानंददातापुरारि
म्॥ चिदानंदसंदोहमोहापहारिंप्रसीदप्रसीदप्रभोम
न्मथारिन्॥ ६॥ नयावदुमानाथपादारविंदम्॥
भजंतीहलोकेपरंवानराणाम्॥ नतावत्सुखंशांतिसंता
पनाशम्॥ प्रसीदप्रभो सर्वभूताधिवासम्॥ ७॥
नजानामियोगंजपंनैवपूजाम्॥ नतोऽहंसदासर्वदा

शंभुतुभ्यम् ॥ जराजन्मदुःखौघतातप्यमानम् ॥ प्रभो पाहिआपन्नमामीशशंभो ॥८॥ श्लोक ॥ रुद्राष्टक मिदंप्रोक्तं विप्रेणहरतुष्टये ॥ येपठंतिनराभक्त्यातेषांशंभुःप्रसीदति ॥ ६ ॥

इतिरुद्राष्टकंसमाप्तम् ॥

## पेटरत्न—रोला छन्द।

तोले पांच सोंठ अजमोदा तोला तीन मँगावै। अजवायन दो तोला लेकै तोलानमक रलावै ॥ तोला चार पीपली कूटै हरडैं पन्द्रा तोला॥कूट छान चूरन जो फांके कटै पेटका गोला॥ उदरामय गड गुड अरु पीड़ा विडको तुर्त घटावै॥ कृष्ण बिहारी नित जो खावै निर्मल काया पावै ॥ इति॥

## अरणीादिकशूलनिवारण।

रविकापान सोमकोदर्पन, मंगलको गुड़ करिये अर्पन॥ बुद्धैधनियां, वीफैजीर। सुक्रकहै मोहिं दही की पीर॥ कहत शनैश्चर अदरख पावों। सुख

सम्पति निरोगघरलावौं ॥ नामाने भरणी दिकशूल ॥
कहैं व्यास सब चकनाचूर ॥ इति ॥

# स्तुति दयालु देवीजीकी—छंद

जय जय दयालुदेवी माता जयजयदयालुदेवी माता ॥ अष्टसिद्धि नवनिधिकी दाता अखिल लोकविख्याता ॥ जग भरनी मन आनँद करनी हरनी विपति वरूथानी ॥ मध्य भूमि शुठिठाम वदराका ग्राम विलासिनी महरानी ॥ उत्तरदिशा बसै बहुवस्तीअंत अनंदीहै माता ॥ अष्टसिद्धि नव निधिकी दाता अखिल लोक विख्याता ॥ १ ॥ पास हि स्वच्छसरोवर शोभित धनी वाग छवि आलीहै ॥ वना शिवाला महादेवका रक्षा आप सम्हाली है ॥ पूरवपुरनिर्म्मल वस्तीहै कान्यकुब्जबालाके शुक्क ॥ पूजाकरते माता तुमरीतेहते पूजत हैं सब मुक्क ॥ जगजननीश्रीमातुकालिका राजतपूरबख्याता ॥ अष्टसिद्धिनवनिधिकीदाता अखिल लोक विख्याता

॥ २ ॥ जगतबंद आनँद कंद रघुनंद धाम अति स्वच्छ बना। पूजत हित नर नारि सुचित चित लहत मनोरथ चित्त ठना॥ कृष्णचंद्र आनंदकंद बलभद्र सुभद्राईश्वररूप। परमपवित्र पुरातन प्रति भा श्याम अङ्ग नहीं जगत्तद्रूप। वंशीधरके दर्श न करते करते सुख है अधिकाता। अष्टसिद्धि नवनिधिके दाता अखिल लोक विख्याता॥ ३ ॥ जह्नुसुता गंगाकी धारा बहती दक्षिण द्वारेहे॥ भक्तवंतकी कौन कहै अधमोंको भी उद्धारे है॥ विमलतड़ाग बाग सेवाला है हरदेव देव प्रतिपाला कृष्णविहारीशुक्लपर कृपाकरते आपदयाला॥ पश्चिम सुदर्शनी जग जननी इकलेही करती त्राता॥ अष्टसिद्धि नवनिधिकी दाता अखिल लोक वि-ख्याता॥ ४ ॥ इति॥

## हिंडोललीला।

सघन बन झूलैं दोउ सुकुमार॥ टेक॥ हिय हर-

षत छवि निरख परस्पर छिनछिन वाढ़त प्यार॥
कबहुं मुदित मन तान लेत मिल होत सखि वलि-
हार॥ नारायणद्रुम वेलि सुहावनि हरो कियोसृंगार॥

# होरीलीला।

डगर मोरी छांडो श्याम विंध जाओगे नयननमें॥
भूल जाओगो सब चतुराई लाला मारुंगी सैनन
में॥ जो तेरे मनमें होरी खेलनकी तो लेचल कुंजन
में॥ चोवाचंदन और अर्गजा छिरकूं फागुनमें॥
चन्द्रसखी भज बालकृष्ण छवि लागी तन मनमें॥

# अथश्रीयुगलविहारलावनीप्रारंभ

आधिरातकेविषेकृष्ण राधाकेभवनको जाते भये॥ कर
सरोजसे जाके द्वारके पट कपाट खटकातेभये॥ टेर॥
चौंक उठी वृषभानुनंदिनी कौन मेरे द्वारे आया॥ये
नाम बताओआकर मुझकोनीदसे काहेजगाया॥ पर
स्थानमें धंसे आन तुम जरा न मन दहसतलाया॥

फिरो दिवान दिवाना होकर किसीका भरमाया ॥
मधुर वचन सुनकर राधेके श्रीकृष्ण समझातेभये ॥
कर० ॥ १ ॥ माधो नामहै मेरा जगतमें तेरे पास
आयाहूं अली॥ कहै राधिका शरदमें ऋतु बसंत नहिं
लागै भली ॥ऋतु वसंत नहिं जान प्रिया मैं चक्री
हूं तू जान अली॥ चक्री होतो यहांसे सरको कु-
लालकी तुम पूछा गली ॥ धरणीधर कहतेहैं मुझ
को वेद नीतिमें गाते भये ॥ कर० ॥२॥ जानगई
तुम शेषनागहो सहस्रशीश तनकेकारा॥ शेषनहींमैं
प्रियाहूं सर्पनको मारन हारा ॥शेषनहीं तो गरुड़
होगयो विनताकी करो प्रतिपाला ॥ प्रियाहरिहूं
मेराहैसारे जगतमें उजियाला ॥ सूर्य होयकर स्वर्ग
छोड़के मेरे भवन क्यूं आतेभये ॥ कर० ॥ ३ ॥
कृष्णाकृष्णाको कृष्णचन्द्रने तीन बेर उच्चार किया॥
उठिराधिकादियेपट खोल गलेका हार किया॥ सू-
लचंद्रपैं कृपाकरोरी जिसने ये बीहार किया॥ भक्त

जनोका हरीने छिनमें वेड़ा पार किया॥तुर्रोकोसुनके जवाव कलँगीके हंसी उड़ जाते भये॥ क० ॥ ४ ॥

इति श्रीयुगलविहारलावनीसमाप्त ।

# अथ मनिहारिनलीला-लावनी ।

श्रीकृष्णनन्दजीकेनन्दननेधरावेपमनिहारिनका ॥ आपहरीजहंगयेतहांपरवहुतझुंडव्रजनारिनका ॥टेक॥ पहरजनानावेपहरीनेरचिरचिकैशृङ्गारकरो ॥ हँसुली औरहवेलगलेविचझलझलझलकतपनाहरो ॥ ठटगुजरातीसजाघांघरा ओढ़नदछिनीचीरखरो ॥ रविशशिकोटिवदनकीशोभाऐसाहरिनेरूपधरो॥कुचा बनायकैआटीचोलीऔरकुरताफुलक्यारिनका॥ आ- प० ॥ १ ॥ श्रीकृष्णजीफिरैंपूंछतेकोइचुरियापहनोगी खरी ॥कालीपीलीजरदजंगालीसुरखसोसनियाऔर हरी ॥ एकसखीयूंबढ़करवोलीअरीआवतूमनिहारी॥ चुड़ियामोतीचूरकडावन्दल्याईतोपहनाज्यारी॥ मुख मांगोलवोदामहमेंकूंमुठावतारीमोलभारिनका॥आप०

॥ २ ॥ श्रीकृष्णपहरानेलगेपहरैराधासहेलनी ॥ करछूतेतनुमारछिपैनहिंलखगइराधापहेलनी ॥ राधा मुखमुसकायकहैफेरपूछोरीसखियांअकेलनी॥फिरीजा- यचौफेरकृष्णकेजितनीथीं सबनवेलनी॥ हरलीयाइन मानकियाअपमानसखीसबसारिनका ॥ आप० ॥ ॥ ३ ॥ अनेकछलबलकियेकृष्णानेसबसखियांछलने खातर ॥ कहंलगकोईसिफतकरैंगेतुमकन्नगिरिक हतेचातुर ॥ लछमनब्राह्मणधर्मांकहतेबैठोसायरमत होआतुर।जसूलालकेचंगकेऊपरनिरतकरै पंखायातुर ॥ लहैगुणीजैरामभारतीचङ्गपरपुरी तारलका ॥ आप० ॥४॥ इतिमनिहारीनलीलासमाप्त॥

## पावस विरहिनी ।

कवित्त-आयो पुनि पावस अमावस निशा भोदि न छिन विन प्यारे केहिभांतिन बिताइहौं । किर चै करेजाहूकी कोकिलैं करनलागीं मोर शोर सुनि किमि चित्तठहराइहौं। वेदरदी बैरी वद बदरा बड़े

ई बरे नितप्रति तासों कहो हाय प्राणकैसेकै बचाइहौं ॥
परत न एको पल विन कृष्णप्यारीकल हाय काके गरे लागि तपनि मिटाइहौं ॥ १२ ॥

## विरहिनी विलाप ।

कैधों वहि देशमें घुमड़िघन घेरे नाहिं कैधों वहि देश दामिनीहू नाहिं दमकै ॥ कैधों वहि देशमें न बरसत बारिदहूँ रामपरतापर कैधों झिल्लिहू न झम कै । कैधों वहिदेशमें न वहति बयारकहूँ मंदमंद शीतल सुगन्ध भरी रमकै । कैधों वहि देशमें पपीहराहू पीउ पीउ टेर दै दै पीउको चितावै ना उघ मकै ॥ १ ॥ इति ॥

## पुरुषोपकारार्थ पशुबुद्धि ।

जयकरी छन्द ।

सिंह, बकुल, कुक्कुट, अरु काग । श्वान गर्दभो बुद्धिविभाग ॥ क्रमशः गुण इनके लैलेहु ॥ गुणश्रा

ही अवगुण तजिदेहु ॥ यकगुणहै उत्तम वनराज ॥ सब विधि सारत आपन काज ॥ प्रबल शत्रुपर मारत धावा ॥ करन योगपर विलंब न लावा ॥ बकुला में उत्तम गुण एक ॥ सीखहु सज्जन तजि अविवेक ॥ सबइन्द्रिनकर संयम करो ॥ देश काल बल हिरदय धरो । बकुल समान काजको साधो ॥ मीन मिलनहित चुप्पी बाँधो ॥ कुक्कुट चारि बात शिरताजा ॥ उचित समयजागतरणगाजा ॥ बन्धुन भाग देत सुख पावै ॥ आप आक्रमण करि २ खावै ॥ कागासे सीखहु गुणपंच ॥ छिपकर मैथुन संग्रह रंच ॥ सावधान निशि वासर रहे ॥ पर विश्वास क्षणक नहिं चहै ॥ कूकुर षटगुण माहिं प्रधाना ॥ स्वामिभक्त शूरता निदाना ॥ भोजन शक्ति अधिक तनु माहीं ॥ स्वल्पहु मिलि संतुष्ट रहाहीं ॥ गाढ़ीनिद्रा झटपट जागत ॥ मूत्र पुरीष मलिन भुव त्यागत ॥ तीनि बात गर्दभसे ले-

हू ॥ अतिश्रमपरश्री बोझ सनेहू ॥ शीत उष्ण पर दृष्टि न राखत ॥ अति संतुष्ट विचर वन रोजत ॥ दोहा—कृष्णविहारी शुक्लकह, येगुण बीस प्रधान ॥ येहीनिश्चय उरधरे, सो विजयी जगजान ॥ इति ॥

# चौमासा ।

विजयी छन्द लावनी ।

सखिआयो मास चौमास दहै नित छाती ॥ गयो जबसे पिय परदेश लिखी ना पाती ॥ लागो है मास अषाढ़ घटा घन छाई ॥ विजुली चमकै चहुँ ओर जिया डरपाई ॥ सखि ऐसे निठुरको जरा दर्द ना आई ॥ लव दिलसे दिया उतार सुरति विसराई ॥ निशिदिन ताकों मैं राह रही ना जाती । गयो जबसे पिय परदेश लिखी ना पाती । सावनमें सखी न सजन हमारा आया ॥ नाजानौं

किस सवतिनने है बिलमाया ॥ शिरपरमेरे त्योहार सनूनो आया। सखि सबके पिय घर आये बलम कहँ छाया ॥ सब सखीं खुसी और ऐशमें सावन गाती । गयो जबसे पिय परदेश लिखी ना पाती॥ भादोंमें बरसता नीर पीर तनु भारी ॥ बिन पिया दुःख हुआ न जाय सम्हारी ॥ तकते निर्मोही राह हुआ जी आरी। सुन पपिहाके वैननैन जलजारी ॥ जो होत पता मालूम बांह गहि लाती । गयो जबसे पिय परदेश लिखी ना पाती ॥ सखि क्वार कन्तने आय दरश मोहिं दीन्हा॥ जो लगा हिज्रमें तीर पीर हरि लीन्हा ॥ भरके मोतियन का थार निछावर कीन्हा । नरपति तन मन धन वारि उसीपर दीन्हा॥ कह कृष्णबिहारी तन करी मन भाती। गयो जबसे पिया परदेश लिखी ना पाती ॥ इति ॥

—:*:—

# वियोगमें संयोग।

स०-आलम लाल विदेशगये दुख ऐसी जरी हम काम कराकै ॥ जे चुरियां कर आवत नाहिंरी ते चुरियां गई ठौर फराकै ॥ आलमलाल विसूरतबाल मबोलतहीपियद्वार धराकै ॥ कंचुकीमें कुचयों हुलसैं कि गये बन्द टूटि तड़ाक तड़ाकैं ॥१॥ इति

# गङ्गानाममहिमा।

भ०—जो जन गङ्गा गंगा कहै । जनम जनमके कोटिदुष्कृत सब क्षणही मांझ दहै ॥ अस्नान करत सो मन वांछित फल तत्क्षण तुरत लहै ॥ ब्रजपति की प्यारी संगमते बहु सुख देनचहै ॥ १ ॥

# सखी बनविहार।

स०यमुना तट कुंजनबीन रही सखियां फूल फूलनकी कलियां ॥ यक गावत ताल बजावत है क-

रतीं मिलके रङ्गकी रलियां ॥ मृगनैनीजुआयअनेक जुरीं छबि छाय रहीं ब्रजकी गलियां ॥ हरिचंद तहां मनमोहनजू सखि या बन आय लख्यो अलियां ॥इति॥

## जलविहारलीला ।

कवित्त ॥ सोरहसहस्र ब्रजबाम श्याम श्यामा रस रास बिलसाने रससाने अरसाने हैं ॥ अति श्रम मानि आनि यमुना नहाने शत शशि शोभा हानि पंच वाण मान भाने हैं॥ हरिकै मिलि छैमही छबीले जल छलकनि हलकनि ललकि सुमोदमन माने हैं॥ कंचनके कंज पुंज मानो अलि रंजनको अंजलिन मंजुकरंकदंवरसाने हैं ॥ इति ॥

## बनविहारलीला ।

नारि नारि बेष पिय प्यारी जात मारगमेंछाँडिकै कुंजनकुंज सदन सिधाये हैं ॥ आवत निहारि सासु हेते चन्द्रावलीको यों पंथहि बचाइके बराय नहराये हैं॥

पायकै लखाव भाव चतुर सयानी सखी दांव लेने चितमें विचारि आंख पाये हैं ॥ को है नोखी नारि देख्यो घूंघुट उघारि दोउ भौंहन चलाय मुसकाय सकुचाये हैं ॥ इति ॥

# लक्ष्मीनारायणकी ध्वनि।

भजश्रीमल्लक्ष्मीनारायण भजश्रीमल्लक्ष्मीनारायण॥ अखिल लोक पूरण विख्याता॥ भक्त सुखद दनुजन कुलघाता विधि हर वंदित परमप्रतापा ॥ करुणामय श्रीनारायण ॥ भज० ॥ जात अनेक अधम बरुता रे तारन तरन कहत हैं सारे ॥ कृष्ण विहारीशुक्ल उचारे त्राहि त्राहि श्रीनारायण ॥ भज श्रीमल्लक्ष्मी नारायण० ॥ इति ॥

# अथ चंद्रप्रस्तावलीला।

श्रीः ॥ चौपाई ॥ शोभामेरेहरिपैसोहै । मैंबलि बलिपटतरकोकोहै॥ मेरोश्याममनोहरजीवन ॥ बिहैं

सिश्यामलागमयपीवन ॥ ठाढीअजिरयशोदारानी ॥
गोदीलियेश्यामसुखदानी ॥ उदयभयोशशिशरदसुहा
वन ॥ लगीतातकोमातदिखावन ॥ देखहुश्याम चंद्र यह
आवत ॥ अतिशीतलदृगतापनशावत ॥ चितैरहेहरिइकट
कताही ॥ करतेनिकटबुलावतवाही ॥ मैयावहमीठोकैखा
रो ॥ देखतलगतमोहिंअतिप्यारो ॥ देहिमँगायनिकटमैंले
हौं ॥ लागीभूखचंदयैखैहौं ॥ देहिवेगमैंबहुतभुखानो ॥
मांगतहीमांगतविरुझानो ॥ यशुमतिहँसतिकरति
पछितायो ॥ काहेकोमैंचंददिखायो ॥ रोवतहैंहरिवि
नहीं जाने ॥ अबभोंकैसेकरिकैमाने ॥ विविधभाँति
करिहरिहिभुलावै ॥ आनबतावैआनदिखावै ॥ दोहा ॥
कहतियशोदाकौनविधि, समझाऊंअब कान्ह ॥ भूलि
दिखायों चंद्रमैं, ताहिकहतहरिखान ॥ सोरठा ॥ अन
होनीक्योंहोय, तातसुनीयहबातकहुँ ॥ याहिखात
नहिंकोय, चंद्रखिलौनाजगतको ॥ चौपाई ॥ यहै
देतनितमाखनमोको ॥ क्षणक्षणतातदेतसोतोको ॥

जोतुमश्यामचंद्रकोखैहो॥बहुरीफिरमाखनकहँपैहो॥दे-
खतरहौखिलौनाचंदा ॥ रारिनकीजैवालगोविंदा ॥
मधुमेवापकवानमिठाई ॥ जोभावैसोलेहु कन्हाई ॥
पालागौंहठअधिकनकीजै।मैंबलिरिसहीरिसतनुछीजै।
खसिखसिकान्हपरतकनियांते ।दैशशिकहननंदरनि
यांते ॥ यशुमतिकहतिकहाधौंकीजै ॥ मांगतचंद्रकहां
तेदीजै ॥तबयसुमतिइकजलपुटलीनो।करमेंलैतेहिऊं
चोकीनो ॥ ऐसेकहिश्यामहिंबहकावै ॥ आवचन्द
तोहिंलालबुलावै ॥ याहीमेंतू तनुधरिआवै॥तोहिं
देखिलालनसुखपावै ॥हाथलियेतोहिंखेलतरहिहैं ॥
नेकनहींधरणीपरधरिहैं ॥जलपुटआनिधरणिपररा-
ख्यो॥गहिआन्यो शशिजननीभाख्यो॥दोहा॥लेहिला
लयहचन्दमैं, लीनोनिकटबुलाय ॥ रोवैइतने के
लिये, तेरीश्यामबलाय ॥ सोरठा ॥ देखहुश्यामनि
हारि, याभाजनमेंनिकटशशि ॥ करोइतीतुमआरि,
जाकारणसुन्दरसुवन॥ चौपाई ॥ ताहिंदेखिमुसक्या

यमनोहर॥बारबारडारतदोऊकर॥चन्दापकरतजलके
माही॥आवतकछूहाथमेंनाहीं॥ तबजलपुटकेनीचे
देखै॥ तहाँ चन्द्रप्रतिबिंबनपेखै॥देखत हँसींसकल
ब्रजनारी॥ मगन बाल छबि लखि महतारी॥
तबहिं श्यामकछु हँसि मुसकाने॥ बहुरे माता
सोंबिरुझाने॥ल्योंगोरीमाचंदाल्योंगो॥ वाहीअप
नेहाथगहौंगो॥ यहतौकलमलातजलमाहीं॥ मेरेकर
मेंआवतनाहीं॥ बाहीरनिकटदेखियतवाही॥ कहैतो
मैंगहिल्यावौंताही॥ कहतियशोमतिसुनहुकन्हाई॥
तुवमुखलखिसकुचतउडराई॥तुमतेंहिपकरनचहतगोपा
ला॥ तातेशशिभजिगयोपताला॥ अबतुमतेंशशि
डरपतभारी॥कहतअहोहरिशरणतुम्हारी॥ बिरुझा
नेसोयेदैतारी॥ लियलगायछतियांमहतारी॥दोहा॥
लैपौढायेसेजपर, हर्षियशोमतिमाय॥अतिबिरुझाने
आजहरि, यहकहिकहिपछिताय॥सोरठा॥ करसों
ठोंकिसुवाय, मधुरे सुरगावतकछुक॥ उठिबैठेअतुराय
अटपटाय हरिचौंकिकै॥इतिश्रीचंद्रप्रस्तावलीलासमाप्त।

# सामुद्रिकलक्षणकथन।

दोहा।

हस्त पहुँच अन्तर विषे, मीनरेख जो देख॥ तोप्रा-
णी ज्ञानी धनी, पुत्रवंत शुभवेष॥ १ ॥ तुला ग्राम
अरु वज्र जो, करमध्ये दरशाहिं॥ सुखी होय वाणि-
ज्यमें, यामें संसय नाहिं ॥२॥ पद्म चाप करबाल
कर, अष्टकोण दरशाय॥ नरनारी दुख पावहीं, जीव
न सफल कराय ॥ ३ ॥ शंख चक्रध्वज नासिका
जो करमध्ये होहिं ॥ सो पण्डित जानहु अवशि,
धनीवंत सो होहि॥४॥ कर मध्ये तिरशूलजो, परै
भाग्यवश आय ॥राज्य चिह्न यह प्रगट है, निश्चय
राज्य कराय ॥ ५ ॥ अंकुश कुंडल चक्र जो, पाणि
मध्य परिजायँ ॥ निश्चय भोगै राज्य सुख, वचन अ-
न्यथा नायँ ॥६॥ गिरिकंकण नरमुंड सम, पाणि
मध्य दरशाय ॥ राज्य मंत्रिकर चिह्न है, निश्चय
सुख सरसाय ॥७॥ सूर्य चन्द्र गज अश्व गृह, ल-

ता नेत्रत्रयकोन ॥ एकहु लक्षण करपरै, सुखी होय नर तौन ॥८॥ (छप्पयछंद) चक्रएकवाचाल द्वितिय गुणवंत कहावै। तीन चक्र व्यापार माहिं लक्ष्मी नर पावै ॥ चार चक्रनिर्द्धनी पंचसर्वांग विलासा। छठा चक्र रसकाम सप्त बहुसुखकीआशा ॥ अष्टकचक्रत नुरोग नवम नृपती कहलावै। परैचक्र दशहस्तसिद्ध पदी सो पावै ॥ कृष्ण विहारी शुक्ल कह्यो शिवने जो गाया। नरका दहिनाहाथनारिबायां बतलाया॥

इति सामुद्रिकलक्षण।

# स्तुति मुंबादेवीजीकी।

लावनी।

जय जय जगदम्बे देसुख जय बम्बे बंबा माई ॥ आदिशक्ति उद्भव पालन लय कारनि जानि शरणै आई ॥ रक्तबीज महिषासुर मर्दिनि शुम्भ दैत्यमारनि हारी। महिरावणकोकियो निपाता गोद्विज भक्तन हि

तकारी ॥ वरदायिनि वर वेद वखांनी सिंहवाहिनी जग
गाई ॥ जयजय जगदम्बे देसुख अम्बे जय वम्बे वंबा
माई॥ १ ॥ हिन्दुस्तान दत्तिणी सीमा वारिधितटवि-
श्रामलिये॥ योजन वेद वनाय वंबई अजवशहर आबाद
किये॥ त्रेतामेंजसरहीअयोध्या और द्वारका द्वापरमें ॥
कलियुग माहिं वंबई तैसी जाकी समतानहिं भूमें ॥
सप्तद्वीपकी सम्पतिछाई ऋद्धि सिद्धिकीअधिकाई
जय जय जगदम्बे देसुख अम्बे जय वम्बे वंबामाई॥२॥
सुंदरधवल धाम नभचुंवत ध्वजपताकशोभान्धारी।
वीथी हाट वजार चौपथा परमपुष्ट पविकी द्वारी॥
बन उपवन सब भाँति सुहावन मनभावन सुख
सरसाई। गलिन२बाजत वर वाजा अतरअरगजा
बूछाई॥ द्वीप द्वीपके वसैं आदमी महिमा तीनलोक
गाई ॥ जय जय जगदम्बे देसुख अम्बे जय वंबे वंबा
माई ॥ ३ ॥ मैं भी बड़ी आशकर आया मुंवापुरमां
की नगरी॥ रत्न तख्त शोभित जगमाता गमन करै

नगरी सगरी ॥ भाव भक्ति रंचक नहिं जियमें पै हिय
की जानन्हारी॥करहु अनुग्रह अवशिदासपरमणता
रति मेरी वारी ॥ कृष्णविहारी शक्ल बदरका वासी
सेभी लखलाई ॥ जय जय जगदम्बे देखुख अम्बे जय
वम्वे वंबामाई ॥ ९ ॥

इति स्तुति समाप्त ।

—:*:—

# पूर्व दिशाकेसुख ।

पुरुषउवाच॥दोहा-रूपविशेषविशेषधन, भूमि सुहा-
वनदेश॥जायकरौंयातेअबै, पूरबकोपरदेश ॥१॥ क-
वित्त ॥ ताफतारुवाफतामुसज्जरश्रीसाफमखमलरूप
केसीपटनानासुखदाइये॥सरसकृपाणतरकसरुकमान
वाण ज़रकसीचीरहीराजहाँजाइलाइये ॥ सुक
विसुवालफुलवारी धामधामअंब श्रीफल कडंबपौ
डापाननकोखाइये ॥ वडेहोतकेशमिलैंतंदुअशेय
प्यारीपूरबकेदेशमेंविशेषसुखपाइये ॥ १ ॥

# पूर्वदिशाकेदुःख-स्त्रीउवाच-खंडन

सोरठ—लगैंचोरठगवाइ, पेटचलैपानीलगैं ॥ कीजै कबहुंनजाइ, पूरवकेपरदेशको ॥ १ ॥ कवित्त ॥ पानीलगिजात वहु फूलि जात गातपुनिपेटचलिजात कछूखाइजात जबहूँ ॥ जादूकरिकैसँभोगसुखकाज पशु पक्षीकरि राखैनारिनरकोअबहूँ ॥ ब्राह्मणवणि कमीनमांसमधुखाततलहरदलगायन्हातनारीनरसबहूँ। फांसीदेकैडालमारिडारै ठगजालयाते जैये न गुपाल दिशिपूरबकी कबहूँ ॥ १ ॥

# दक्षिणदिशाकेसुख।

पुरुषउवाच ॥ दोहा-दयामानधनमानपुनि, लोग बड़ेगुणमान ॥ यातेदक्षिणदेशको, करियेसदापयान ॥ १ ॥ कवित्त ॥ चीराचीरसालूसेलासमलाबहारदार जरकसीकाम जहांहोतनानाभांतिहैं ॥ सुकविगुपाल लालरतनप्रवालमणि माणिकविशालमोतीमहँगीसु

ज़ातिहैं ॥ मेवाऔमिठाईफलफूलमूलमूलगजतरुणी अनूपरूफ़लकलगातहैं ॥ देखेवनैबातसदाशोभास रसात प्यारीदक्षिणदिशाकेगुणकहेनहींजातहैं ॥१॥

## दक्षिणदिशाकेदुःखस्त्री उवाच-

खंडन

दोहा-दक्षिणपियसुनिकानदे, दक्षिणदक्षिण जात ॥ लक्षणलक्षणगक्षिके, लक्षणहीलगिजात ॥ १ ॥ कवित्त ॥ घोटूलोंउघारीनिरलज्जरहैंनारी मासमदिराअहारीद्विजहोईअनाचारीहै ॥ सुकविगुपा लप्याजलहसुनखातवहु लूटैंठगचोरप्रजा रहैनसुखारी है ॥ लोगनिरहेतमानिजेकोव्याहविबेटी देत रीतिविप रीतिसवदेखतमेंन्यारीहै॥ बढ़तअगारीहोतिबढ़वड़ी रवारीदिशिदक्षिणमझारीजातहोतदुःखभारीहै ॥

## पश्चिमदिशाके सुख।

पुरुषउवाच ॥ दोहा-राखे दक्षिणतें अबै, जोदि शिपश्चिमजात ॥ ताकेअबसुनिलीजये, प्यारी सुखअ

बंदात ॥ कवित्त ॥ लोगदयावानतियसुंदरसुजान मीठी बोलनिनिदाननीरलगैनतहांकहूँ ॥ नृपमबि शालऊंचेपुलकारखस्नतहंविविधप्रकारनहैं सूतकेजहांकं हूं ॥ सुकविगुपालतातेतरल तुरंगमिलैंमधुरमनीरभू खलगतिजहांकहूं ॥ पारनहींलहूंजियशोचतहीशोच प्यारी पश्चिमदिशाकेसुखवरणिकहाकहूं ॥ १ ॥

# पश्चिमदिशाकेदुःखखीउवाच-

## खंडन।

दोहा—मरतरैनिदिनवारिविन, भटकिभटकिनर नारि ॥ करियेनहींपयानपिय, पश्चिमश्रोरनिहारि ॥ १ ॥ कवित्त ॥ धूरिनकेथलसाबेंदोलकेढमक्के जलतरुविनथलतहांशोभानहींपामेंहैं ॥ चनारुगे हूँरसगोरसनफूलफल रोटबाजरीकोखायदिवसविता मैंहै ॥ रहतमलीनधर्मकर्मकरिहीनलोग पहरतपीन पटऊननकेजामें हैं ॥ सुकविगुपालकछुकहतनश्रा वेजातजेतेदुखहोतसदापश्चिमदिशामेंहै ॥

# उत्तरदिशाकेसुख।

पुरुषउवाच॥दो०॥ हरिद्वारतेकैपरशि वदरी नाथ केदार ॥ होतकृतारथजीवयह, उत्तरखंड मझार ॥ १ ॥ कवित्त ॥ लाइचीलवंगदाखदाडिमवदामसे नसालमअंगूरपिस्तारवैंयेउठिभोरको॥कसतूरीकेसरिजाविन्नीजायफलहालचीनीदेवदारुकीसुगंधिचहुंओर को ॥ सालऔदुसालधुस्सा नानापसमीनाओढ़ी देखतरहतआछीतियनकी मोरको ॥ कहतगुपाल प्यारीसुनियेनिहोरमोपै क्योनहींजातसुखउत्तरकी ओरको ॥ १ ॥

# उत्तरदिशाकेदुःख-स्त्रीउवाच

## खंडन।

दोहा-सदाशीतभयभीतनर, व्याघ्रसिंहवृषघोर॥की जैनहींपयानपिय, उत्तरदिशिकीओर ॥ १ ॥ कवित्त ॥ विकटपहारझारघनेसिंहस्यारनिरवाहनहींहोत

रथबहलकोजामेंहैं ॥ गिलटीरुगिल्लरअनेकरोगहोत जहांचारहूबरणजीवहिंसकहरामें है ॥ सुकविगुपाल सदासीतभयभीतलोग वरफकेमारे दुरेरहतगुफामेंहै ॥ राहमेंनगामेंचाल्योजातननिशामें यातेबहुदुखपावैंजा तउत्तरदिशामेंहै ॥ १ ॥

# हुलासके सुख ।



दोहा—बढ़ैज्योतिनैननसदा, चलतसाफसबश्वास ॥
इतनेसुखनितहोतहैं, सूंघतजबहुलास ॥ १ ॥

कवित्त ॥ साफरहैमगजसरेखमानआवैपास ज्योतिबढ़िजातिनैनहोतपरकासके ॥ सुकविगुपालक भूशीतनसतावै आइ जाको लेतदेतलोगराजीरहैं पासके ॥ अमलनआवेकोईरोगनघटावैवायढिगन हींआवेदामथोरेलगैंतासके ॥ रुकतनश्वासजातरहै कफखाँसएते होतहैहुलास सदासूँघतहुलासके ॥१॥

लोभके लक्षण।

दोहा—लोभहि उपजत क्रोधहै, द्वेष ईर्षा मान।
मत्सर लम्पट तस्करी, लोभहिसेपहिचान॥

प्रीतीवर्णन।

प्रीतितो ऐसी कीजिये, जानि परै कछुनाय।
ज्यों मेंहदीके पातमें, लाला लखी न जाय॥

मूर्खता।

मुईचामसों चामकटोवैं भुइंपरि सँकरे सोवैं।
कहैं घाघ ये तीनों भकुवा, उढ़रिजायं फिरिरोवैं॥

नीती।

मनुषजन्महै ऊपजा, तीनि भांतिको योग।
द्रव्योपार्जन हरिभजन, अरु भामिनिकोभोग॥

कलियुगवर्णन—कवित्त।

मतिभईभ्रष्टपापछायगयोसृष्टिमांझ घरकीनारिछोड़िपर
त्रियधरनेलगे॥ धनवारादेखिगुरुचेलाकरनेलगे

गेभ्कगरिभ्कगरिवापबेटालरनेलगे ॥ धनराजगारको
घटाईभईजगमांभ्क विनाअन्ननरसनभूखेमरनेलगे ॥
कहतगुपालवरपै न मेघजालायातेकलिकीकुनालते
अकालपरनेलगे ॥ १ ॥ इति ॥

### गर्भिणी धर्म।

पुंसवन कर्म होनेके उपरान्त गर्भिणीको ऊंचे नीचे स्थानपर चढ़ना, उतरना, भागकर चलना, नदी, तैरना, गाड़ीपर, वैठकर चलना, तीक्ष्ण अर्थात् गरम औषध नीरस क्षार आदि खाना, मैथुनकराना, भार उठाना ये सर्व कर्म नहीं करना चाहिये किंतु सावधानीसे रहै, जिस्से गर्भकी रक्षा होवे ॥

### गर्भिणी प्रश्न।

यदि तुमसे गर्भिणी स्त्री प्रश्न करे तो उस स्त्रीके नामाक्षर से उनमें घोड़ाके नामाक्षर और देशके अक्षर मिलाके वर्तमान तिथि मिलावो और

आठका भाग देवोजो सम अंक शेष रहै तो कन्या और विषम रहे तो पुत्र होगा।

गृहस्थाश्रमके सुख।

दोहा—चारिवर्ण आश्रमनमें, है सबको शिरमौर।
गृहस्थाश्रमके सहश, कोउ न जगमें और॥

कवित्त-चारिहू वरण चारि आश्रमको मूल यही, याहीते सकल अवादानी होति वस्ती है॥ वंशब ढ़वारि व्याहसादी भोगराग सुख, रहत हैं यामे पुण्यदान जबर्दस्ती है॥सुकबि गुपाल याते जग तकेजीमें जीव, सदा सबहीकी भयो करै परबस्ती है॥ तनकी दुरुस्ती रहै जनहूंकी खुस्ती तापै पृथिवी केमाँझ सब ऊपरि गृहस्थी है॥

गृहस्थीके दुःख।

दोहा—कुटुम खुशील सुपूत सुत, अनगन धनप्रभु देइ। करनी करतबकरि कछुक, तब गृहस्थ सूखलेइ
कवित्त-राति दिनयामें कोई खरच लगोई रहै, आयो

गयोव्याह गौन गमी औ बधाई है। विषयके भोग कर्म योगके वियोग योग, जिकिरि फिकिरि मारै अपनी पराई है॥सुकवि गुपाल भावभजन बनैन वामें, पर्योरहै सदा मोह जालमें महाई है। करत कमाई तऊ रहै हाय हाई याते सबते सवाई दुःख दाई गृहस्थाई है॥

खेतीका सुख।

दो०—गाम इज़ारो छोड़िके, खेती करिहौं वाम।
सब जग जाकेकरनते, खात पियत निज धाम॥

कवित्त—साँझहू सबेरे दधि दूधके रहत सुख, लीयो करे स्वाद ये रसाल नई नई को। नितप्रति रहै सातौ पौनिवे हुकुम, सरकारमें रहत भलो वस्सा ठकुरईको। जीवै जगजाते जीवजंतु को कनूका मिले, मिले भली बात यह काम मरदईको। कहत गुपाल बीसनहकी कमाई याते सबहीमें भलो पेशो यह किसनईको॥

खेतीके दुःख

दोहा—खेती करत किसानके, मोते दुख सुनिलेउ ॥
हरलैके पिय खेतमें, भूलि पाउं मति देउ ॥

कवित्त—कारी होति देह सहे शीत घाममेह नित रहै लह देह सुख नहीं खानको। बरहेमेंबा सराखेब्योहरेकी आश, ईति भीतिते उदास गिनै माननईमानको। राजै देत पोला हर जोता सुख सोता नाहिं, खोता दिन योंहीं रहै लेशानसयानको। देहमें न चाम रहै हाथमें न दाम याते, कहत गुपालकाम कठिन किसानको ॥

कालिका स्तोत्र।

छप्पय—एक रदनकरि बदनसदन शुभ सुवनक पर्दन। शुभ्र भाल उरमाल लाल भृंगीपति नंदन ॥ लम्बोदर भुजचार गात सिंदूर सुचर्चित। मनुजदेव ऋषि वृद्धि सिद्धि परसिद्धि सुअर्चित। ईश्वरी प्रसाद अष्टांगवत् दोर परो बिनवत चरण ॥

मुहिंदेहुबुद्धि तुम जड़ हरो द्वैमातुर अशरण शरण।
कवित्त–ज्ञानी महरानी सानी दानी न जहानी बीच ध्यावत पुरानी ज्ञानी ध्यानी चित लायकै। उदित उदारता कहानी न बखानी जात रसना सिरानीशे परहे, शीश नायकै॥ हरविधि विष्णु कृष्ण जिष्णु हू लजाय रहे महिमा अपार पार भये नहीं गायकै॥ ईश्वरी अयान जान करौ मात बान कान, दीजै वरदान बान दाहिने हो आयकै॥

प्रभाती।

जागौ श्रीआदि मातु दधिजा सकुचानी॥ दधिसुत छबि छीण भाई दधिसुत गणमोदमई दधिसुत धुनि छायरई चक्री हरषानी॥ दधिसुत पै हो सवार दधिसुत कल हीयहार दधिसुत पति खड़े द्वार दधिसुत समलानी॥ दधिसुत रिपुहै तयार दधिसुत करलेवधार दधिसुतजिनको अहार नाशो महारानी॥ ईश्वरी गुण

करत गान दधिसुत जिनको सुपान दधिजासुत सुभग यान दम्पति सुखदानी ॥ जागौ श्रोआदि मायु दधिजा सकुचानी ॥

स्तुतिजगदम्बा।

जय जय जय मातुआद सेवहिं सुर असुर पाद अष्टसिद्धि दायक निज जन दयालका ॥ शीश स्वर्ग पद पताल श्याम गात सघन बाल चंद्र भाल मुण्डमाल पान जालका ॥ सोहे करवर कृपाण चक्र वज्र धनुषबाण मारे खल तान तान प्रणत पालका अनुचर ईश्वरी अनाथ ठाढ़ो दर जोर हाथ मांगै वर मुक्ति भक्ति अटल काल का ॥ जय जय जय मातु आद सेवहिंसुर असुर पाद अष्ट सिद्धि दायक निज जन दयालका ॥

कुंडलिया काली जीकी।

कालीरूपकरालका, उरमुंडनकीमाल ॥ मेघ-वर्ण नग्नांगि पटु, दश दिशि बाहु विशाल ॥

दशदिशि बाहु विशाल चन्द अवतंस त्रिलोचन ॥ तूलकेश मन मुक्ति सदा वरदा भय मोचन ॥ कह ईश्वरीप्रसाद मातु जनदीन दयाली॥ भक्ति मुक्ति वरदेव अटल जगदम्बा काली ॥

कवित्त।

अर्द्ध अंग नर आज अर्द्धअङ्ग मृगराज नादमनो घनगाज क्रोधवंतविकराल ॥ वज्जेंनख चट्ट चट्ट बोलैं दंत कट्ट कट्ट फोरै मुण्ड भट्ट भट्ट बहै रुधिर पनाल ॥ नरसिंही रूपधार परगटि खंभफार हिरण्यक शिपु मार रत्नजन रत्नपाल ॥ विनयईश्वरीप्रसाद सुनि लीजै मातुआद इतौ दीजियेप्रसाद छूटैभ्रमभवजाल ॥

शिखरिणी केवल एक चौक।

नमो जननी आद्या हरहु बहु बाधा सुख करी ॥ नमो अम्बा काली जननि रछ पाली अघहरी नमो भव अर्द्धंगी करन खलभंगी जा-गरी ॥ नमो रामा श्यामा जपत तुव नामा हर हरी ॥

दोहा—नमो नमो श्रीकालिका, नमो नमो महकाल। जयतिरूप अर्द्धांगिनी, जयजय गौरि कृपाल ॥ छन्दभु० ॥ चिता भस्मको लेपहै अंगदायें ॥ सजो उवटनो केशरी रंगबायें ॥ यहां कांखमें वस्त्रछालाकु-रंगा । वहांशीशसोहै सुसारी सुरंगा ॥ इतै चर्णमें पद्म को चिह्न सज्जै । उतै पांवमें पैंजना शब्द वज्जै ॥

( गजल सूक्ष्म ) दयालीदीन प्रणपाली महा काली कृपाली है ॥ अभय वरदान, तत्काली बहाली देनेवाली है ॥ मनोहर गात छवि खुश्तर पयोधर रंग अतिकमतर । वरावर द्युति छटा क्योंकर दमक आनन निरालीहै ॥ लसै दृगपट स्त्रवै ओदक नि-लय मरघट लपट झटपट ॥ सुभट भैरों कटक वंकट लिये संग देत ताली है ॥ धिगत त्रयनैनमें ज्वाला लसै करवालकरवाला । हिये त्रयदेव शिरमाला यु-गल कंकण वयाली है ॥ धरे वलपुष्टदशभारी किये शवपुश्त आधारी ।भयानक घोर चिकारी ललकिर

सना निकाली है ॥ कमरमें मेखलाशवकर मजे आयुध दशोंकरवर। खड़ी रणभूमिमें धक्कर भयंकर दुष्टशाली है ॥ जनहिं संकट निरखि झटपट झपट धावति तुरत सरपट। बजावत मुंड अरि फटफट पटा पट देत तालीहै ॥

रसनिरूपण।

सुरहीके भार सूधे शवद सुकीरन के,
मंदिरन त्यागि करै अनत कहुंन गौन।
द्विजदेव त्योंही मधुभारन अपारन सो,
नेक झुकि झूमिरहे मोगरे मरुअ दौन॥
खोलि इननैननि निहारों तो निहारों कहा,
सुखमा अभूत छायरही प्रति भौन भौन।
चाँदनीके भारन दिखात उनयो सो चंद,
गंदहीके भारन बहत मंद २ पौन॥

वाग्वर्णन।

सवैया।

झूमें झुके तरु पुंज रसाल तमालन जालनपै

दुति साजै ॥ त्यों ललिते कचनार अनार प्रसूनन भार अपार जु राजै ॥ कोकिल कीर कपोतनके कुल बोलत सो मधुरी धुनि छाजै ॥ श्रीमिथिलाधिपके वर बागमें बारहु मास बसंत विराजै ॥

श्रीरामचन्द्रजीके चरण वर्णन।

कवित्त।

मानस महेश मानसरके सरोज मञ्जु,
वेष मति शेषके सुआनंद धरन हैं ॥
कहै कवि ललित सजीवनि सुजन हीके,
नीके जगहीके चारु पोषण भरन हैं ॥
विपति विदारन सुतारन अहिल्या सुख
कारन हमेश जौन आवत शरन हैं।
दारिद दरन अघहरन बरन वर,
मङ्गल करन रामचन्द्रके चरन हैं ॥

श्रीजानकीजीके चरण वर्णन।

कवित्त।

भ्राजत सभामें भरे चारुता प्रभामें अति,

मञ्जु अरविन्दवत गति अधिकारीके।
नीके सुरतीके सती भारती रतीके चित,
दान विरती सुमती व्रतधारीके॥
लालजी कहत जगसेवित प्रशंसनीय,
नित्य सुखकर हर अवधविहारीके।
चन्द दुति मंदकर सुरवृन्द सेवनीय,
अमल अमन्द पद जनकदुलारीके।

श्रीराम नाम वैभव।

सवैया।

या तन सुन्दर पाय अरे मन मूरख क्यों न भजे रघुराई॥ जासु सनेह किये गणिका गजगीध अजामिलने गति पाई॥ और अधीनकी कौन कथा जग जान तरे सदनासे कसाई। नाम न भूलो छनौ मधुरा नरदेह धरेको यहै फल भाई॥

श्रीरामचन्द्रजीको व्याहक बानक।

कवित्त।

रामचन्द्र वदन विलोकी व्याह बानकमें,
मङ्गलीके औरई उछाह सरसत हैं॥
दशरथ कौशिल्या सुमित्रा कैकेयी मन,
लछिराम औरई प्रकाश परसत हैं॥
विवुध वधूटी झारैं औरही सुमन हार,
औरही अदायें अमरेश दरसत हैं॥
औरही खजाने खुले अवध नगर बर,
और भाँति हीरालाल मोती बरसतहैं॥

श्रीरामचन्द्रजीको नेजा वर्णन।

कवित्त।

कौशल कुमारके शिकारमें अजब धूम,
वार पार फैलत अतङ्क भट भीर को।
लछिराम साजैं वे सहमि घन वन वीच,
मन्दर दरीन दुरैं परिहरि धीर को।

अरना वराह बाघ फारे अधफारे परे,
हारिन हजारे भरे गरद गँभीरको ।
भेजा भाल रेजालों गिरत गज भूमें जब,
चलत मजेजदार नेजा रघुवीरको ॥

श्रीरामसेनापयान ।

भारी भालु भीर वारी कारी कपिवीर वारी,
नन्दन समीर वारी सेना जितै जितै जात ॥
छूटै तरुतुंग औ उतङ्ग गिरि शृङ्गफूटे,
छूटे बड़े दुर्गम प्रवास गढ़के सँघात ॥
यार कहै कोदिन निसान संग फहरात,
चिक्करत बीरनके घहरात वज्रपात ॥
हहलात हेम गिरि थिरा थम्भ थहरात,
दहलात दिग्गज कमठ लोल लहरात ॥

शब्दालङ्कारछेकावृत्तिअनुप्रासआदिवर्णावृत्ति ।

कवित्त ॥

चौंर चारु भूधर भरत छितिपाल छत्र,

शत्रुहन सामुहे शरासन सुवेलेको।
सुमन सुकण्ठ हनूमान हाथ मणि मञ्जु,
व्यजन विभीषण विलास बगरलेको।
रङ्गराज मैथिली महीप रामचन्द्र राजैं,
शासन सुमन्त लछिराम लहरेलेको।
परम प्रकाशन विलासन वलित सज्यो,
सुभग सिंहासन अवध अलबेलेको॥

अन्तवर्णावृत्ति।

कवित्त।

वदन सदन गुनगन परसानै ज्ञान,
सरसनि हंसनि सवारो अवतारों मैं।
लछिराम धूम धाम लोचन संकोचजसु,
भौंहनके सौंहन धनुष रुख टारों मैं॥
मैथिली अमन्द रामचन्द्र यों सिंहासन,
विलासन बगर औध नगर निहारों मैं।
सौज श्री मनोज कर भूपर अमङ्गलीक,

मङ्गलीक मौजपर जलधर वारों में ॥

वृत्यनुप्रास।

कवित्त।

पारस पुरन्दर परमहंस परवीन,
धरम धुरन्धर धनी त्यो धीर कल में।
छलिराम ललित लहे जे लाल लाहन में,
विरद विशाल वगरेले बांह हल में॥
अवध अमरावती आनन्द अमन्द ओज,
कामद कला है कमनीय करतल में।
मंगली मैथिल लों मोहिनीन मण्डल में,
राव रामचन्द्रसों न राजा रसातल में॥

हेतुअलङ्कार।

सवैया।

श्री अवतारशिरोमणि यों विरदावलि वेद पुरान
सुनी में। सेवरी गीध अजामिलकी लछिराम कथा
रहो फैलि गुनी में॥ कौल जवाहिरी सन्तनका कव

लालकी चौकी की मोल चुनीमें। रामजो तैं न गरी-
ब नेवाज तो कौन गरीब नेवाज दुनीमें ॥

द्वितीय हेतु अलङ्कार।

क०—कौशल कलश चारु चौदहों भुवनपति,
आरत कलपतरु ऐसो कत पाऊँ मैं। मैथिली लषण
हनूमान अंगदादि सोहैं, लछिमन दूजो क्यों सभा
सदगनाऊँ में। असहन पीरके गँभीरग्रह दोपन में,
वारनउवारन विरदगोहराऊँ मैं। दानी दीनबन्धुरावरे
सों कौन रामचन्द्र, जाके दरबारदौरिदरदसुनाऊँमैं ॥

विभावना अलंकार।

क०—भूषण वसन वारे वलकल डारे अङ्ग, रोम रोम
अनुरूपे रूपके शहरहैं। जटाजूटशिखर त्रिपुण्डपरि-
मित भाल परम प्रतापवान जगर मगर हैं ॥ दल
दूब आसन सिंहासन सों भा समान, लछिराम नाम
रघुवीरब ह्नवर हैं। श्याम घन वरन अकेले आम-
रन भूमि, परनकुटीमें ये कहांके कलाधर हैं ॥

असङ्गति अलङ्कार।

क०–दिग्गज नगारे देव गरजत आपही तें, सगुन शची त्यों गौरी पूजन करति हैं,। लछिराम सातों द्वीप सुन्दरी सँवारैं केश, असुरकी बामैं वन दावालोंजरति हैं। छीर भरे सागर सरित सरितान मौलि, मन्द मधु मालती समीरही हरति हैं। अवध अमन्दरामचन्द्र अवतार हेत भाँवरें दिनेश की दिगङ्गना करति हैं॥

अधिक अलङ्कार।

कवित्त–उन्नतपहार नदी नदन अपारन को,
धौलकरि बिरद बहाली बगरत हैं॥
लछिराम देव नर देव संत घन वन,
पावन परम सिरो आनन्द भरत हैं॥
बिरदवितानमें महीप रामचन्द्र द्वीप–
द्वीप कलाधरलों कुतूहल करत हैं।
फैल्यो छीर सागर तरङ्ग सो तिहारो यश,
छीरमें दिगन्तनके छलक्यो परत है॥

अन्योन्यालंकार।

स०—वैं उनके धनुबान सँवारिकै राखत सामुहैं मौज गँभीरके। वै लछिराम उमाहन मैं कलकोरैं निहारत छौर मनीरके॥ वै उनके मुख हेरि भरैं गरे माल घने मुकताहल हीरके। भाग भरैं सब लोग सराहत आनँद लक्खन श्रीरघुवीरके।

यथासंख्यालंकार।

क०—मङ्गलीक चरन करन अधरन चढ़ी,
लालिमा गहर गुण कोमल बटोरके।
छलिराम जंघ भुजदंडन प्रचण्ड उर,
बिरचे कठोर सान अजब हिलोरके॥
भुजमूल भालचन्द्रवदन बिलास हास,
परम प्रकाश पुञ्ज रस वीर बोरके।
भौहैं भङ्ग लोचन तिरीछे जुलफनबारे,
बार घुंघुरारे कारे लखन किशोरके॥

परिसंख्या अलंकार।

क०—चन्दन वलित वेस बग़र विहद्द मौलि,

कुण्डलित शुण्ड रद मद के प्रचार मैं।
वरन गनेश मणिमण्डित रतन झूल,
झूमिकै चलत हैं मलिन्द झनकारमैं॥
लछिराम रावरे मतङ्गन पै रामचन्द्र,
वै रही प्रभा जो गज रथके अगारमैं।
विध विकरार मैं न दिग्गज कुमार मैं,
न कज्जल पहार मैं न घन वन भार मैं॥

सन्देहालंकार।

क०--वार मैं तिरीछी द्वैपलाकै उतरति पार
कैधौंयाफनाली किपन्नगी झलाझल है।
लछिराम कैधौं प्रलै वासर प्रणाली जोर,
जौहर जमाली पाली काल करनल है॥
रावण समर में पहीप रामचन्द्र कर,
कैधौं या कृपाणज्वालामुखीकी सकल है।
असल कुमारी बडवानल प्रचण्ड कैधौं,
बारहों कलाके मारतण्डकी नकल है।

सम्भावना अलंकार।

स०—रामचंद्र दल-महिमा, तब कहि जात।
जो कह शारद कोटिन, मुख जलजात॥

लोकोक्ति अलंकार।

स०—छोड़ि मानसर मञ्जुल, लघु सर जात।
राजहंस तजि मोती कांकर खात॥१॥

अमृत ध्वनि।

सजत चारु चतुरंगिनी रामचंद्र भूपाल।
खलभल फैलत असुरपुर छुट्टत गढ़ विकराल।
छुट्टत गढ़ विकरालदश दिगपालहलकत।
फुट्टत खलदलभालग्गज मतवालक्षलकत॥
सग्गस्सुवन समीर लखन गम्भीरग्गज्जत।
वज्जत नवल निसानस्सुभट कृपानस्सज्जत॥

श्रीकृष्णचन्द्रजीका नखशिख वर्णन।

कवित्त—नखन पै नखत तरुणकञ्ज पायन पै, रम्भ खम्भ जानु पै मृगेंद्रजलोंनीलकपै। उदर पै पान कण्ठ पै कपोत रंग, चिबुक रसाल छटा दंतन

दमंक पै ॥ वारि विम्ब मुकुर कपोलन पै नासा कीर, नैनन पै खञ्जन कमान भौंह वंक पै। भाल पै मयंक भाग कोटि मारतण्ड वारौं, मुकुट छवानि झला झलकी झमंक पै ॥

श्रीकृष्णचन्द्रछविवर्णन।

कवित्त-नव घन वारि डारौं श्याम रंग अंगन पै,
वारौं छबि पुञ्ज मोर चन्द्रकी छटान पै।
नैनन पै कञ्ज खञ्ज मीन मृग वारि डारौं,
जगतलोनाई वारौं लाल अधरान पै ॥
नासिका पै कीरअलि अवलि सुभौंहनपै।
वारौं अहिवृन्द केश वेष लहरान पै।
सातौ स्वर तीनी ग्राम बांसुरीकी तानन पै।
कोटिकाम वारिडारौं मृदु मुसुक्यान पै॥

श्रीराधिकाजीका ध्यान।

सवैया-भूषन सारे सँवारे जराऊ जिन्हैं लखि तारे
लगैं अतिफीके। त्यों द्विजदेव जू आनन

की छवि अंग सबै सरसाय शशीके ॥
ताहू पै भानु प्रभा निदरे लसैं चञ्चल
कुंडल कानन नीके। मोहमई तम
क्योन मिटै इमिध्यानधरेवृषभानु ललीके

श्रीराधाकृष्ण सनेहवर्णन।

सवैया—दोऊ दुहूँनको हेरत हैं मुख, दोऊ दुहूँनहरा
पहिरावैं। दोऊ दुहूँनको साजैं शृँगार, दुहूँनपै दोऊ
सुगन्ध लगावैं॥ यों अनुराग दुहूँ उमड़्यो, लछि
राम दुहूँन पै आनँद भावैं। राधिका गोकुलचन्द
कीरीति, प्रतीति औ प्रीति लखे बनि आवैं।

अधर वर्णन।

दोहा-तेरस दुतिया दुहुँन मिलि, एक रूप निजगानि॥
भोर सांझ गहि अरुणता, भये अधर तुव आनि॥

रदन वर्णन।

सवैया—केते कहैं मुकता हलकी लहै, कोऊसुहीरकनी
सनमाने। कोऊकहैं कछुटोनेके बीज ये, चन्द्रिका
चूर किते परमाने ॥ ये लछिराम न मो मनमें

बसैं, शारद या समता अनुमाने। शोधिकै मार म-
नोहर मंत्र, धरे अरविंद अनारके दाने ॥

प्रेमतरंग ।

कवित्त-एरी आजुकाल्हि सबलोक लाज त्यागि दोऊ,
सीखैं हैं सबै विधि सनेह सरसाइबो ।
यह रसखान दिन द्वैमें बान फैलि जैहे,
कहांलो सयानि चंद हाथन छिपाइबो ॥
आजुहौं निहारयो वीर नीप कलिन्दीतीर,
दोउन सों दोउनको मुख मुसक्याइबो ।
दोऊ परैं पैयां दोऊ लेतहैं बलैयां उंहैं,
भूलिगई गैयां उंह गागरी उठाइबो ॥

उद्योग ।

दोहा-भरत पेट नट निरत कै, डरत न करत उपाय ॥
धरत बरतपर पांयँ अरु, परतबरत लपटाय ॥

पुरुषार्थ ।

दोहा-दुख सुख सबकहँ परतहै, पौरुष तजहु न मीत॥
मनके हारे हार है, मनके जीते जीत ॥

शिक्षा।

कवित्त-याहि मतिजानौ है सहज कहै रघुनाथा,
अतिही कठिन रीति निपट कुढंगकी।
याहिकरि काहूकाहूभांतिसों न कलपायो
कलपायो तन मन मति बहुरंगकी॥
औरहू कहौं सो नेक कानदेके, सुनलीजै,
प्रगट कही है बात बेदनके अङ्गकी।
तब कहूँ प्रीति कीजै पहिलेते साख लीजै,
बिछुरन मीनकी औ मिलन पतंगकी॥

बसन्तविरहिनी।

कवित्त-कुञ्जनमें खञ्जनकी चलनि विलोकतही
दृग अरविन्दकी आभा दरसायजात।
देवकीनन्दन करें फिरि नहिं भूलै मोहिं,
वाहीबानिहामें कोर कठिन सताय जात॥
कैसे जियों आली बनमाली बिन फागुनमें,
देखतहीं रंग अङ्ग अङ्ग पियराय जात।
भाय जात श्यामसुधि कालिंदिबिलोकतही,

छाय जात मैन पोर आसू नैन आयजात ॥

विषाद ।

कवित्त-दरिद विदारिवेको प्रभुको तलास है तो, हमरे इहां अनगन दरिद की खानि है। अघकेशिकारी जोहै नजरि तिहारीतो पै, हौहूँ मन पूरन अघन राख्यो ठानि है॥ कहत वियोगी सुनो हे हे दयामय आज होत हरषिगात पूरो भाग अनुमानि है ॥ अपनी बिपतिको हुजूर हौं कहत लरि, रावरे की विपति विदारिवेकी बानि है ॥

निर्वेद ।

सवैया-या लकुटी अरु कामरियापर, राज तिहूँ पुरको तजि डारौं । आठहुंसिद्धि नवो निधिके सुख, नन्द की गाय चराय विसारौं ॥ नैननसों "रसखान" जबै, ब्रजके बन बाग तड़ाग निहारौं । कोटिकवे कलधौतके धाम, करीलकीकुंजन ऊपरवारौं ॥ समाप्त ।

विद्याविलास प्रेस, गोपालमन्दिर लेन, बनारस सिटी ।